* ओ३म् *

# सरल-संस्कृत-शिक्षक

## प्रथम भाग

जिसको जयपुरनिवासी श्रीसूर्यनारायण शर्म्मा आचार्य ने बालकों को व्याकरण तथा अनुवाद सीखने में सहायता पहुंचाने के अभिप्राय से बनाया

चतुर्थावृत्तिः २००० } वैदिक यन्त्रालय अजमेर मूल्य -)॥

मिलने का पता-श्रीसूर्यनारायण शर्मा आचार्य
पुरानी बस्ती बड़ का कुआ
जयपुर सिटी

॥ श्रीः ॥

# सरल-संस्कृत-शिक्षक ।



## प्रथम भाग ।

गणेशाय नमस्तुभ्यं विघ्नविध्वंसकारिणे ।
बालानां सुखबोधार्थमृज्वारम्भो विधीयते ॥ १ ॥

## प्रथम पाठ ।

### अव्यय-संग्रह ।

अतः-( यहां से, इस कारण से ) अत्र-( यहां ) अद्य-( आज ) अपि ( भी ) इतस्ततः ( इधर उधर ) उपरि ( ऊपर ) ऊर्ध्वम् ( ऊपर की ओर ) एव ( ही ) एवम् ( इस तरह से ) ॥

---

# द्वितीय पाठ ।

## अव्यय—संग्रह ।

कदा (कब) कदापि (कभी भी) किम् (क्यों क्या) कुतः (कहां से, किस कारण से) कुत्र (कहां) च (और) ततः (उस के पश्चात्, वहाँ से) तत्र (वहां) तर्हि (तो) तदा (तब) तु (तो) धिक् (धिक्कार) न (नहीं) ननु (निश्चयकरके) नित्यम् (सदा) पुनः (फिर) प्रात (सुबह) यत्र (जहाँ) यदा (जब) यदि (अगर) श्वः (कल-आनेवाला) सुष्ठु (अच्छा, ठीक) हा (हाय) ह्यः (कल—गया हुवा) ॥

---

## तृतीय पाठ ।

### अकारान्त पुल्लिंग बालक शब्द ।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | बालकः | बालकौ | बालकाः |
| द्वितीया | बालकम् | बालकौ | बालकान् |
| तृतीया | बालकेन | बालकाभ्याम् | बालकैः |
| चतुर्थी | बालकाय | बालकाभ्याम् | बालकेभ्यः |
| पञ्चमी | बालकात् | बालकाभ्याम् | बालकेभ्यः |
| षष्ठी | बालकस्य | बालकयोः | बालकानाम् |
| सप्तमी | बालके | बालकयोः | बालकेषु |
| संबोधन- | हे बालक | हे बालकौ | हे बालकाः |

समुद्र,* तडाग (तालाब) जनक (बाप) पितृव्य (चचा), मातुल (मामा), पितामह

(*) इसके रूप लेनेमें द्वितीयाके बहुवचन के सिवाय सब जगह नकार के स्थान में 'णकार' बोलना चाहिए।

(बाबा), मातामह (नाना), पुत्र (बेटा), भ्रातृज (भतीजा), भागिनेय (भानजा), श्वशुर* (सुसर), पाठक (पढानेवाला), छात्र* (विद्यार्थी) पाचक (रसोइया), नृप (राजा), गज (हाथी) अश्व (घोड़ा), पर्वत (पहाड़), वृक्ष* (दरख्त) मस्तक (सिर), हस्त (हाथ), चरण (पाँव) स्वप्न, आनन्द, शोक, प्रकाश, अन्धकार* खग (पक्षी), मयूर (मोर) चटक (चिड़ा) कोकिल, हंस, कुक्कुर* मूर्ख* बिडाल सिंह हरिण इत्यादि अकारान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप बालक के समान होते हैं ॥

---

(*) इसके रूप लेने में द्वितीया के बहुवचन के सिवाय सब जगह 'नकार' के स्थान में 'णकार' बोलना चाहिये

## चतुर्थ पाठ ।

### आकारान्त स्त्रीलिंग विद्या शब्द ।

| | ए० व० | द्वि०व० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| प्र० | विद्या | विद्ये | विद्याः |
| द्वि० | विद्याम् | विद्ये | विद्याः |
| तृ० | विद्यया | विद्याभ्याम् | विद्याभिः |
| च० | विद्यायै | विद्याभ्याम् | विद्याभ्यः |
| पञ्च० | विद्यायाः | विद्याभ्याम् | विद्याभ्यः |
| ष० | विद्यायाः | विद्ययोः | विद्यानाम् |
| सप्त० | विद्यायाम् | विद्ययोः | विद्यासु |
| संबो० | हे विद्ये | हे विद्ये | हे विद्याः |

पाठशाला, माला लता जिह्वा नासिका जङ्घा, सन्ध्या, कविता, सुता, भार्या, निशा

---

( * ) इसके रूप लेने में 'न' की [illegible] बोलना चाहिये ।

( सखि ) कन्या, कन्दरा (झांझड़ी) पण्डिता मूर्खा क्षमा (क्षान्ति) अजा (बकरी) पद्मा (लक्ष्मी) इत्यादि आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप विद्या शब्द के समान होते हैं ॥

---

## पञ्चम पाठ ।

### अकारान्त नपुंसकलिङ्ग पुस्तक शब्द ।

ए० द्वि० ब०

ष० पुस्तकस्य पुस्तकयोः पुस्तकानाम्
स० पुस्तके पुस्तकयोः पुस्तकेषु
सं० हे पुस्तक हे पुस्तके हे पुस्तकानि

मुख, नयन, श्रोत्र* (कान) शरीर, ज्ञान, सुख, दुःख, हृदय, अन्न, भय, भोजन, पात्र,* पत्र* (चिट्ठी या पत्ता) उद्यान (बाग़) मन्दिर, वन, फल, अङ्ग, शास्त्र, कुल, गमन, आगमन, इत्यादि अकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्दों के रूप पुस्तक के समान होते हैं ॥

---

षष्ठ पाठ ।

धातु ( क्रिया )

---

(*) इन के रूप लेने में 'न' की जगह 'ण' बोलना चाहिये

## पठ—पढ़ना

### वर्तमान ( लट् )

| | ए०व० | द्वि०व० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | पठति | पठतः | पठन्ति |
| मध्यम पुरुष | पठसि | पठथः | पठथ |
| उत्तम पुरुष | पठामि | पठावः | पठामः |

### आज्ञा अथवा प्रार्थना ( लोट् )

| | ए० व० | द्वि०व० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पठतु | पठताम् | पठन्तु |
| म० पु० | पठ | पठतम् | पठत |
| उ० पु | पठानि | पठाव | पठाम |

---

अनद्यतन* भूत ( लङ् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अपठत् | अपठताम् | अपठन् |
| म० | अपठः | अपठतम् | अपठत |
| उ० | अपठम् | अपठाव | अपठाम |

विधि ( लिङ् ) शिक्षा ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पठेत् | पठेताम् | पठेयुः |
| म० | पठेः | पठेतम् | पठेत |
| उ० | पठेयम् | पठेव | पठेम |

---

(*) यह भूत विशेषकर ह्यः ( कल जो गया ) के योग में लाना चाहिये । जैसे " रामः ह्यः पुस्तकम् अपठत् "

## सप्तम पाठ ।

### अनद्यतन भविष्यत् ( लुट् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पठिता | पठितारौ | पठितारः |
| म० | पठितासि | पठितास्थः | पठितास्थ |
| उ० | पठितास्मि | पठितास्वः | पठितास्मः |

### सामान्य भविष्यत् ( लृट् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पठिष्यति | पठिष्यतः | पठिष्यन्ति |
| म० | पठिष्यसि | पठिष्यथः | पठिष्यथ |
| उ० | पठिष्यामि | पठिष्यावः | पठिष्यामः |

( * ) यह भविष्यत् विशेषकर श्वः ( कल जो आवेगा ) के साथ में लाना चाहिये ।

आशिष् ( लिङ् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पठ्यात् | पठ्यास्ताम् | पठ्यासुः |
| म० | पठ्याः | पठ्यास्तम् | पठ्यास्त |
| उ० | पठ्यासम् | पठ्यास्व | पठ्यास्म |

परोक्ष* भूत ( लिट् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पपाठ | पेठतुः | पेठुः |
| म० | पेठिथ | पेठथुः | पेठ |
| उ० | पपाठ } पपठ } | पेठिव | पेठिम |

(*) यह भूत उसी क्रिया के लिए लाना चाहिए जो वक्ता के संमुख न हुई हो यथा "विश्वामित्रात् रामः शास्त्रं पपाठ अत एवं इसका मध्यम तथा उत्तम पुरुष मे न लाना अच्छा है।

### सामान्य भूत ( लुङ् )

( प्रथम रूप )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अपाठीत् | अपाठिषाम् | अपाठिषुः |
| म० | अपाठीः | अपाठिष्टम् | अपाठिष्ट |
| उ० | अपाठिष्टम् | अपाठिष्व | अपाठिष्म |

( द्वितीय रूप )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अपठीत् | अपठिष्टाम् | अपाठिषुः |
| म० | अपठीः | अपठिष्टम् | अपठिष्ट |
| उ० | अपठिषम् | अपठिष्व | अपठिष्म |

### क्रियातिपत्ति ( लृङ् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अपठिष्यत् | अपठिष्यताम् | अपठिष्यन् |
| म० | अपठिष्यः | अपठिष्यतम् | अपठिष्यत |
| उ० | अपाठिष्यम् | अपठिष्याव | अपाठिष्याम |

## अष्टम पाठ ।

चल ( चलना )

| वर्त० | आज्ञा | अन. भूत | विधि |
|---|---|---|---|
| चलति | चलतु | अचलत् | चलेत् |
| अन. भ. | सा. भ. | आशिष् | परो. भू |
| चलिता | चलिष्यति | चल्यात् | चचाल |

| सामान्य भूत | क्रियातिपत्ति |
|---|---|
| अचालीत् | अचलिष्यत् |

---

पत् ( गिरना )

| वर्त. | आज्ञा | अन. भू. | विधि |
|---|---|---|---|
| पतति | पततु | अपतत् | पतेत् |
| अन. भ. | सा. भ. | आशिष् | परो. भू |
| पतिता | पतिष्यति | पत्यत् | पपात |

सामान्य भूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अपसत् | अपसताम् | अपसन् |
| म० | अपसः | अपसतम् | अपसत |
| उ० | अपसम् | अपसाव | अपसाम |

क्रियातिपत्ति---अपतिष्यत्

---

वद् ( बोलना )

| वर्त. | आज्ञा | अन. भू. | विधि. |
|---|---|---|---|
| वदति | वदतु | अवदत् | वदेत् |

| अन. भ. | सा. भ. | आशिष् |
|---|---|---|
| वदिता | वदिष्यति | उद्यात् |

परोक्ष भूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | उवाद | ऊदतुः | ऊदुः |
| म० | उवदिथ | ऊदथुः | ऊद |

उ० उवाह ऊहिव ऊहिम
उवह

सामान्य भूत क्रियातिपत्ति
अवाक्षीत् अवक्ष्यत्

व्रज ( जाना )

| वर्त. | आज्ञा | अन. भू. | विधि |
|---|---|---|---|
| व्रजति | व्रजतु | अव्रजत् | व्रजेत् |

| अन. भ. | सा. भ. | आशिष |
|---|---|---|
| व्रजिता | व्रजिष्यति | व्रज्यात् |

परोक्ष भूत ।

प्र० वव्राज वव्रजतुः वव्रजुः
म० वव्राजिथ वव्रजथुः वव्रज
उ० वव्राज वव्राजिव वव्राजिम
वव्रज

सा० भू० क्रियाति०

अव्रजीत् अव्राजिष्यत्

हस ( हंसना )

| वर्त० | आज्ञा | अन० भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| हसति | हसतु | अहसत् | हसेत् |
| अन० भ० | सा० भ० | आशिष | |
| हसिता | हसिष्यति | हस्यात् | |

परोक्ष भूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जहास | जहसतुः | जहसुः |
| म० | जहासिथ | जहसथुः | जहस |
| उ० | जहास | जहसिव | जहसिम |

जहस

| सामान्य भूत | क्रियातिपत्ति |
|---|---|
| अहसीत् | अहसिष्यत् |

## नवम पाठ ।

कर्ता एकवचनान्त हो तो धातु के प्रथम पुरुष का एकवचन, द्विवचनान्त हो तो प्रथम पुरुषका द्विवचन और बहुवचनान्त हो तो प्रथम पुरुष का बहुवचन लाना चाहिये । परन्तु यदि 'त्वम्' कर्ता हो तो मध्यम पुरुष का एकवचन 'युवाम्' हो तो मध्यम पुरुष का द्विवचन और 'यूयम्' हो तो मध्यम पुरुष का बहुवचन लाना चाहिये । इसी प्रकार से यदि 'अहम्' कर्त्ता हो तो उत्तम पुरुष का एकवचन, 'आवाम्' हो तो उत्तम पुरुषका द्विवचन और 'वयम्' हो तो उत्तम पुरुष का बहुवचन लाना चाहिये । यथा—सः पुस्तकं पठति, तौ पठतः, ते पठन्ति, त्वं पठसि,

युवां पठथः, यूयं पठथ । अहं पठामि, आ-
वां पठावः, वयं पठामः ।

---

## दशम पाठ ।

### किम्—क्या या क्यों ।

बालकः पुस्तकं पठति । अजा वनं व्रजति ।
कन्ये पाठशालां व्रजतः । त्वं सत्यं वदसि ।
अहं संस्कृतं पठामि । यूयं हसथ । वयं न ह-
सामः । वृक्षात् फलं पतति । युवां गृहं किं न
चलथः ? । आवां पुस्तकानि पठावः । रामः
किं वदति ? ॥

---

## एकादश पाठ ।

संस्कृत बनाओ—(वर्तमानकाल का प्रयोग

करो ) लड़के पुस्तक पढ़ते हैं । लड़की मदरसे जाती है । मैं सच कहता हूं । वे हँसते हैं। हम घर चलते हैं । दरख्त गिरता है । तुम दोनों क्यों हँसते हो ? मैं वन को जाता हूं। तू कहता है ?। राम पढ़ता है ।

---

## द्वादश पाठ ।

छात्रः पुस्तकं पठतु । त्वं गृहं व्रज । यूयं न हसत । अहम् अपि उद्यानं चलानि किम्। युवां सत्यं वदतम् । ते तत्र न व्रजन्तु । त्वं एवं न वद ।

---

## त्रयोदश पाठ ।

संस्कृत बनाओ—( आज्ञाका प्रयोग (करो ) तू किताब पढ़ । वह घर जाय । वे न

हँसें । क्या हम न चलें ? । तुम सच बोलो। क्या मैं झूठ कहूं ? । तुम ( दोनों ) वन को जाओ । कुत्ता घर न जाय ।

---

## चतुर्दश पाठ ।

गोविन्दः पुस्तकम् अपठत् । मूर्खाः कन्याः पाठं न अपठन् । अहं ह्यः सागरं अव्रजम् । किं ह्यः स कथाम् अवदत् । यूयं ह्यः पाठशालां किं न अव्रजत ? । त्वं सभायां किम् अहसः । राधा गृहात् अपतत् । वयं पर्वतम् अगच्छाम ।

---

## पञ्चदश पाठ ।

संस्कृत बनाओ—(अनद्यतनभूत का प्रयोग करो ) कल मोहन ने रसोइये को कहा । कल

तू मदरसे क्यों नहीं गया ? । हमने कल कहानी नहीं पढ़ी । कल राम घोड़े परसे गिर गया । कल सुबह लड़कोंने उस्तादों को कहा । कमलाने कल सबक़ क्यों नहीं पढ़ा ? । मैं कल हाथी परसे गिर गया ।

---

## षोडश पाठ ।

पक्क ( पका हुआ )

बलभद्रः श्वः सागरं व्रजिता । पक्कानि फलानि श्वः पतितारः । बालकौ परश्वः पाठशालां व्रजितारौ । वयं श्वः पञ्च पुस्तकानि पठितास्मः । अहं श्वः कृष्णकथां वदितास्मि । यूयं परश्वः क्षेत्रे हसितास्थ । तौ श्वः किं न पठितारौ ? । आवां तु पठितास्वः ।

## एकविंश पाठ ।

रामः काननं वव्राज । पाण्डवा इन्द्रप्रस्थं वव्रजुः ।
सीता शूर्पणखां दृष्ट्वा ( देख कर ) जहास ।
रुक्मिणी कृष्णम् उवाद । लङ्कायां वृक्षाः पेतुः ।
वयं स्वप्ने जहसिम । किं यूयं ग्रामं वव्रज ? ।
वानराः समुद्रं चेलुः । लवकुशौ रामायणं पेठतुः ।

---

## द्वाविंश पाठ ।

संस्कृत बनावो—( परोक्षभूत का प्रयोग करो ।
अकबर अजमेर को गया । मानसिंहने प्रताप-
सिंहको कहा । राक्षसों ने वानरों को कहा ।
क्या कृष्ण मथुरा को नहीं गया । हम स्वप्न
में रामेश्वर को गये । वे नहीं गए ।

## पञ्चविंश पाठ ।

यदि स आगमिष्यत्, तर्हि अहम् अवदिष्यम्। यदि ते पत्रम् अपठिष्यन्, तर्हि वृत्तान्तम् अवदिष्यन् । यदि यूयं गृहात् अचलिष्यत, तर्हि पाठशालाम् अव्रजिष्यत । यदि त्वम् अहासिष्यः तर्हि ते अपि अहासिष्यन् ।

संस्कृत बनाओ—( क्रियातिपत्ति का प्रयोग करो ) अगर मैं पत्र पढ़ता तो हाल कहता। यदि तुम किताब पढ़ते तो हँसते । यदि हम मन्दिर को चलते तो वह भी चलता । यदि सीता कहती तो मैं पत्र पढ़ता ।

प्रथम भाग समाप्त ॥

शुभम्

---

पुस्तक मिलने का पता—ईश्वरलाल बुकसेलर
त्रिपोलिया बाज़ार जयपुर ।

॥ श्रीः ॥

# सरल संस्कृत शिक्षक ॥

## ( द्वितीय भाग )

जिसको—

श्रीसूर्यनारायण शर्मा आचार्य ने व्याकरण तथा अनुवाद सीखने में बालकों को सहायता पहुँचाने के अभिप्राय से बनाया

और

**वैदिक यन्त्रालय, अजमेर में**

मुद्रित कराकर प्रकाशित किया।

——:-०-:——

पता—पं० सूर्यनारायण शर्मा, आचार्य
पुरानी बस्ती, बड़का कुआ, जयपुर.

तृतीयावृत्ति २००० } सं० १९७१ { मूल्य ≡)॥

## पति* ( स्वामी )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| ० | पतिः | पती | पतयः |
| द्वि० | पतिम् | पती | पतीन् |
| ० | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| ० | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| ० | पत्युः | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| | पत्युः | पत्योः | पतीनाम् |
| | पत्यौ | पत्योः | पतिषु |
| | हे पते | हे पती | हे पतयः |

## ह्रस्व इकारान्त स्त्रीलिङ्ग मति शब्द ।

| ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|
| मतिः | मती | मतयः |

शब्द के समान होते हैं। परन्तु ऋषि, हरि और रवि इन शब्दों में मूर्धन्य षकार अथवा र आगया है इसलिए इनके रूपों में द्वितीया के बहुवचन को छोड़ कर सब विभक्तियों में 'न' की जगह 'ण' बोलना चाहिये। यथा–ऋषिणा, हरीणाम् इत्यादि।

ह्रस्व इकारान्त पुँल्लिङ्ग सखि तथा पति शब्द के रूपों में भेद होता है इसलिये उन दोनों के रूप लिखे जाते हैं—

## सखि ( मित्र )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | सखा | सखायौ | सखायः |
| द्वि० | सखायम् | सखायौ | सखीन् |
| तृ० | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभिः |
| च० | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| पं० | सख्युः | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| ष० | सख्युः | सख्योः | सखीनाम् |
| स० | सख्यौ | सख्योः | सखिषु |
| सं० | हे सखे | हे सखायौ | हे सखायः |

## पति* ( स्वामी )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पतिः | पती | पतयः |
| द्वि० | पतिम् | पती | पतीन् |
| तृ० | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| च० | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| पं० | पत्युः | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| ष० | पत्युः | पत्योः | पतीनाम् |
| स० | पत्यौ | पत्योः | पतिषु |
| सं० | हे पते | हे पती | हे पतयः |

## ह्रस्व इकारान्त स्त्रीलिङ्ग मति शब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | मतिः | मती | मतयः |

---

* भूपति, अश्वपति इत्यादि पतिशब्दान्त समासवाले शब्दों के रूप कवि शब्द के समान ही होते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | मतिम् | मती | मतीः |
| तृ० | मत्या | मतिभ्याम् | मतिभिः |
| च० | मत्यै, मतये | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |
| पं० | मत्याः, मतेः | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |
| ष० | मत्याः, मतेः | मत्योः | मतीनाम् |
| स० | मत्याम्, मतौ | मत्योः | मतिषु |
| सं० | हे मते | हे मती | हे मतयः |

क्रान्ति, कीर्ति, कृषि* ( खेती ), गति, नीति, बुद्धि, भित्ति ( दीवार ), रीति, रात्रि, वृष्टि, शक्ति, स्तुति, स्थिति, इत्यादि इकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप मति शब्द के समान होते हैं ।

---

## ह्रस्व इकारान्त नपुंसकलिङ्ग वारि शब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | वारि | वारिणी | वारीणि |

---

* कृषि शब्द में मूर्धन्य षकार आगया इसलिये इसके षष्ठी के बहुवचन में 'कृषीणाम्' ऐसा रूप होगा ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | वारि | वारिणी | वारीणि |
| तृ० | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| च० | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| पं० | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| ष० | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| स० | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |
| सं० | हे वारे | हे वारिणी | हे वारीणि |

ह्रस्व इकारान्त नपुंसकलिङ्ग के शब्दों के रूप वारि शब्द के समान होते हैं। 'दधि' शब्द के रूपों में भेद होता है इसलिये वह लिखा जाता है :—

## दधि ( दही )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | दधि | दधिनी | दधीनि |
| द्वि० | दधि | दधिनी | दधीनि |
| तृ० | दध्ना | दधिभ्याम् | दधिभिः |
| च० | दध्ने | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पं० | दध्नः | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |
| ष० | दध्नः | दध्नोः | दध्नाम् |
| स० | दध्नि, दधनि | दध्नोः | दधिषु |
| सं० | हे दधे | हे दधिनी | हे दधीनि |

अस्थि ( हड्डी ), सक्थि ( जांघ ), अक्षि ( आंख ), इन शब्दों के रूप भी दधि शब्द के समान ही होते हैं। अक्षि शब्द के रूपों में न की जगह 'ण' होता है। यथा—अक्षिणी, अक्ष्णा, अक्ष्णाम्।

## धातु ( क्रिया )

### पच् ( पकाना )

| वर्त्तमान | आज्ञा | अनद्यतनभूत | विधि |
|---|---|---|---|
| पचति | पचतु | अपचत् | पचेत् |

### अनद्यतनभविष्यत्।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पक्ता | पक्तारौ | पक्तारः |
| म० पु० | पक्तासि | पक्तास्थः | पक्तास्थ |

| | | |
|---|---|---|
| उ० पु० पक्तास्मि | पक्तास्वः | पक्तास्मः |

## सामान्यभविष्यत् ।

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० पक्ष्यति | पक्ष्यतः | पक्ष्यन्ति |
| म० पु० पक्ष्यसि | पक्ष्यथः | पक्ष्यथ |
| उ० पु० पक्ष्यामि | पक्ष्यावः | पक्ष्यामः |

परोक्षभूत तथा आशिष में क्रम से 'पपाच' तथा 'पच्यात्' इत्यादि पठ के समान रूप होते हैं।

## सामान्यभूत ।

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० अपाक्षीत् | अपाक्ताम् | अपाक्षुः |
| म० पु० अपाक्षीः | अपाक्तम् | अपाक्त |
| उ० पु० अपाक्षम् | अपाक्ष्व | अपाक्ष्म |

## क्रियातिपत्ति ।

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० अपक्ष्यत् | अपक्ष्यताम् | अपक्ष्यन् |
| म० पु० अपक्ष्यः | अपक्ष्यतम् | अपक्ष्यत |
| उ० पु० अपक्ष्यम् | अपक्ष्याव | अपक्ष्याम |

---

## वप् ( बोना )

| वर्तमान | आज्ञा | अनद्यतनभूत | विधि |
| --- | --- | --- | --- |
| वपति | वपतु | अवपत् | वपेत् |

| अनद्यतनभवि० | सामान्यभविष्यत् | क्रियातिपत्ति। |
| --- | --- | --- |
| वप्ता | वप्स्यति | अवप्स्यत् |

### परोक्षभूत ।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| प्र० पु० | उवाप | ऊपतुः | ऊपुः |
| म० पु० | उवपिथ, उवप्थ | ऊपथुः | ऊप |
| उ० पु० | उवाप, उवप | ऊपिव | ऊपिम |

### सामान्यभूत ।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| प्र० पु० | अवाप्सीत् | अवाप्ताम् | अवाप्सुः |
| म० पु० | अवाप्सीः | अवाप्तम् | अवाप्त |
| उ० पु० | अवाप्सम् | अवाप्स्व | अवाप्स्म |

---

## वस् ( बसना )

| वर्तमान | आज्ञा | अनद्यतनभूत | विधि |
| --- | --- | --- | --- |
| वसति | वसतु | अवसत् | वसेत् |

| अन०भवि० | सामान्यभवि० | क्रियाति० | आशिष। |
|---|---|---|---|
| वस्ता | वत्स्यति | अवत्स्यत् | उष्यात् |

## परोक्षभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | उवास | ऊषतुः | ऊषुः |
| म० पु० | उवसिथ, उवस्थ | ऊषथुः | ऊष |
| उ० पु० | उवास, उवस | ऊषिव | उषिम |

## सामान्यभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अवात्सीत् | अवात्ताम् | अवात्सुः |
| म० पु० | अवात्सीः | अवात्तम् | अवात्त |
| उ० पु० | अवात्सम् | अवात्स्व | अवात्स्म |

---

## दह (जलाना)

| वर्तमान | आज्ञा | अनद्य०भूत | विधि |
|---|---|---|---|
| दहति | दहतु | अदहत् | दहेत् |
| अन०भवि० | सा०भवि० | क्रियाति० | आशिष |
| दग्धा | धक्ष्यति | अधक्ष्यत् | दह्यात् |

परोक्षभूत—ददाह, देहतुः, देहुः, इत्यादि पठ के समान।

——:o:——

## सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अधाक्षीत् | अदाग्धाम् | अधाक्षुः |
| म० पु० | अधाक्षीः | अदाग्धम् | अदाग्ध |
| उ० प्र० | अधाक्षम् | अधाक्ष्व | अधाक्ष्म |

## गम्*( जाना )

| वर्तमान | आज्ञा | अनद्यत०भूत | विधि |
|---|---|---|---|
| गच्छति | गच्छतु | अगच्छत् | गच्छेत् |
| अन०भ० | सामा०भवि० | क्रियाति० | आशिष । |
| गन्ता | गमिष्यति | अगमिष्यत् | गम्यात् |

### परोक्षभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जगाम | जग्मतुः | जग्मुः |

* गम धातु के रूपों में जहां 'अ' नहीं जुड़ा वहां 'आ' जोड़ देने से और जहां 'अ' जुड़ा है वहां 'अ' की जगह 'आ' करदेने से 'आना' अर्थ हो जाता है। यथा—अश्व आगच्छति = घोड़ा आता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० | पु० जगमिथ,जगन्थ | जग्मथुः | जग्म |
| उ० | पु० जगाम,जगम | जग्मिव | जग्मिम |

सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पु० अगमत् | अगमताम् | अगमन् |
| म० | पु० अगमः | अगमतम् | अगमत |
| उ० | पु० अगमम् | अगमाव | अगमाम |

—:o:—

## कारक प्रकरण ।

कर्ता, कर्म, करण, संप्रदान, अपादान, संबन्ध*, अधिकरण और संबोधन, ये आठ कारक हैं।

### कर्ता ।

कर्ता काम के करने वाले को कहते हैं। हिन्दी में जिसके साथ 'ने' होता है या कुछ भी नहीं होता है वह 'कर्त्ता' होता है

* संस्कृत व्याकरण वाले संबन्ध का कारक शब्द से व्यवहार नहीं करते हैं।

जैसे—कवि ने पुस्तक पढ़ी और गोदावरी घर गई। संस्कृत में कर्ता से प्रथमा विभक्ति होती है। यथा-'कविः पुस्तकम् अपठत्' 'गोदावरी गृहम् अगमत्'।

## कर्म।

जिस के ऊपर क्रिया का प्रभाव पड़ता है उस को कर्म कहते हैं। इस का चिह्न प्रायः 'को' होता है। जैसे-'आग लकड़ी को जलाती है'। बहुधा कर्म के साथ 'को' नहीं भी लगाते हैं। जैसे—'वह बीज बोता है'। परन्तु 'को' इस चिह्न के न होने पर भी क्रिया का प्रभाव पड़ता देख कर कर्म को पहचान लेना चाहिये। जैसे कि पूर्वोक्त वाक्यों में जलाने तथा बोने का प्रभाव लकड़ी तथा बीजों पर पड़ता है; क्योंकि लकड़ी जलती है और बीज बोये जाते हैं। संस्कृत में कर्म से द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे-'अग्निः काष्ठानि दहति' 'स बीजानि वपति'।

## करण।

जिस के द्वारा कोई काम किया जाता है उस को 'करण' कहते हैं। इस का चिह्न हिन्दी में 'से' होता है। जैसे-'मनुष्य

पावों से चलता है'। संस्कृत में करण से तृतीया विभक्ति होती है। यथा—'मनुष्यः पादाभ्यां चलति'।

## संप्रदान।

जिस के लिये कोई कार्य किया जाता है या जिस को कोई चीज़ दी जाती है उसे 'संप्रदान' कहते हैं। इसका चिह्न हिन्दी में 'लिये' या 'को' है। जैसे–'वह पानी के लिये तालाब को जाता है'। 'देवदत्त कृष्णदत्त को दही देता है'। संस्कृत में संप्रदान से चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा–'स जलाय सरोवरं गच्छति'। 'देवदत्तः कृष्णदत्ताय दधि ददाति'।

## अपादान।

जहां से किसी चीज़ का या मनुष्य का विभाग होता है उसे 'अपादान' कहते हैं। इसका चिह्न हिन्दी में 'से' * है।

---

* स्मरण रखना चाहिये कि करण का चिह्न भी हिन्दी में 'से' ही है परन्तु वह द्वारता( ज़रिया )बोधक है। अपादान का चिह्न 'से' विभागबोधक है। अतः द्वारता-बोधक होने पर तृतीया और विभागबोधक होने पर पञ्चमी करना चाहिये।

जैसे-'पहाड़ से वृक्ष गिरता है'। अपादान से संस्कृत में पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा- 'पर्वतात् वृक्षः पतति'।

## संबन्ध।

जिसका किसी के साथ सम्बन्ध बतलाना हो उसे 'संबन्धी' कहते हैं। इसके चिह्न हिन्दी में 'का, के, की' या 'रा, रे, री' हैं। जैसे-सीता का पिता, हरि के दोस्त, लड़के की मां, मेरा भ्राता, तेरे हाथी, हमारी किताबें। संस्कृत में जिसका सम्बन्ध बताना हो उससे षष्ठी विभक्ति होती है। यथा— 'सीतायाः पिता। हरेः सखायः। बालकस्य माता। मम भ्राता। तव गजाः। अस्माकं पुस्तकानि'।

## अधिकरण।

जिसके अन्दर या ऊपर कोई काम किया जाता है उस को 'अधिकरण' कहते हैं। इसके चिह्न 'में' या 'पर' हैं। जैसे-'घड़े में पानी गिरता है। तू पहाड़ पर लकड़ी जलाता है। संस्कृत में अधिकरण से सप्तमी विभक्ति होती है। यथा- घटे जलं पतति' 'त्वं पर्वते काष्ठम् अदहः'।

## संबोधन ।

किसी को किसी बात के कहने के लिये अभिमुख करने का नाम 'संबोधन' है। इसका चिह्न हिन्दी में 'अरे' है। जैसे– 'अरे कृष्ण! तू आज मदरसे क्यों नहीं गया'। संस्कृत में संबोधन के लिये संबोधन विभक्ति ही होती है। प्रायः इस के पूर्व 'हे' या 'भोः' लगा देते हैं। यथा–'भोः कृष्ण अद्य त्वं पाठशालां किं न अगमः?'।

——:०:——

## दीर्घ ईकारान्त पुँल्लिङ्ग सुधीशब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | सुधीः | सुधियौ | सुधियः |
| द्वि० | सुधियम् | सुधियौ | सुधियः |
| तृ० | सुधिया | सुधीभ्याम् | सुधीभिः |
| च० | सुधिये | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| पं० | सुधियः | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| ष० | सुधियः | सुधियोः | सुधियाम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| स० | सुधियि | सुधियोः | सुधीषु |
| सं० | हे सुधीः | हे सुधियौ | हे सुधियः |

## दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग नदीशब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | नदी | नद्यौ | नद्यः |
| द्वि० | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| तृ० | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| च० | नद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| प० | नद्याः | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| ष० | नद्याः | नद्योः | नदीनाम् |
| स० | नद्याम् | नद्योः | नदीषु |
| सं० | हे नदि | हे नद्यौ | हे नद्यः |

कुमारी, गर्भिणी, गोपी, ब्राह्मणी, रजकी ( धोबिन ), शूद्री, हंसी, हस्तिनी, इत्यादि दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप नदी शब्द के समान होते हैं।

श्री तथा स्त्री शब्दों के रूपों में भेद होता है, इसलिये उन रूप लिखे जाते हैं :—

## स्त्री शब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रियः |
| द्वि० | स्त्रियम्, स्त्रीम् | स्त्रियौ | स्त्रियः, स्त्रीः |
| तृ० | स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभिः |
| च० | स्त्रियै | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| पं० | स्त्रियाः | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| ष० | स्त्रियाः | स्त्रियोः | स्त्रीणाम् |
| स० | स्त्रियाम् | स्त्रियोः | स्त्रीषु |
| सं० | हे स्त्रि | हे स्त्रियौ | हे स्त्रियः |

## श्री शब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | श्रीः | श्रियौ | श्रियः |
| द्वि० | श्रियम् | श्रियौ | श्रियः |
| तृ० | श्रिया | श्रीभ्याम् | श्रीभिः |
| च० | श्रियै, श्रिये | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पं० | श्रिया:, श्रिय: | श्रीभ्याम् | श्रीभ्य: |
| ष० | श्रिया:, श्रिय: | श्रियो: | श्रियाम्, श्रीणाम |
| स० | श्रियाम्, श्रियि | श्रियो: | श्रीषु |
| सं० | हे श्री: | हे श्रियौ | हे श्रिय: |

---

# धातु ( क्रिया )

## लिख ( लिखना )

| वर्तमान | आज्ञा | अनद्यत०भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| लिखति | लिखतु | अलिखत् | लिखेत् |
| अनद्य०भ० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष। |
| लेखिता, | लेखिष्यति | अलेखिष्यत् | लिख्यात् |

### परोक्षभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | लिलेख | लिलिखतु: | लिलिखु: |
| म० पु० | लिलेखिथ | लिलिखथु: | लिलिख |
| उ० पु० | लिलेख | लिलिखिव | लिलिखिम |

## सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अलेखीत् | अलेखिष्टाम् | अलेखिषु |
| म० पु० | अलेखी: | अलेखिष्टम् | अलेखिष्ट |
| उ० पु० | अलेखिषम् | अलेखिष्व | अलेखिष्म |

---

## घ्रा ( सूंघना )

| | | | |
|---|---|---|---|
| वर्तमान | आज्ञा | अन०भूत० | विधि |
| जिघ्रति | जिघ्रतु | अजिघ्रत् | जिघ्रेत् |
| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियातिपत्ति | आशिष। |
| घ्राता | घ्रास्यति | अघ्रास्यत् | घ्रायात् |

### परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जघ्रौ | जघ्रतु: | जघ्रु: |
| म० पु० | जघ्रिथ | जघ्रथु: | जघ्र |
| उ० पु० | जघ्रौ | जघ्रिव | जघ्रिम |

### सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अघ्रात् | अघ्राताम् | अघ्रु: |

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अघ्राः | अघ्रातम् | अघ्रात |
| उ० पु० | अघ्राम् | अघ्राव | अघ्राम |

---

## दृश् ( देखना )

| वर्तमान | आज्ञा | अन०भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| पश्यति | पश्यतु | अपश्यत् | पश्येत् |
| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष । |
| द्रष्टा | द्रक्ष्यति | अद्रक्ष्यत् | दृश्यात् |

### परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ददर्श | ददृशतुः | ददृशुः |
| म० पु० | ददर्शिथ, दद्रष्ठ | ददृशथुः | ददृश |
| उ० पु० | ददर्श | ददृशिव | ददृशिम |

### सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अदर्शत् | अदर्शताम् | अदर्शन् |
| म० पु० | अदर्शः | अदर्शतम् | अदर्शत |
| उ० पु० | अदर्शम् | अदर्शाव | अदर्शाम |

### सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अद्रासीत् | अद्राष्टाम् | अद्रासुः |
| म० पु० | अद्रासीः | अद्राष्टम् | अद्राष्ट |
| उ० पु० | अद्रासम् | अद्रास्व | अद्रास्म |

---

## पा ( पीना )

| वर्तमान | आज्ञा | अन०भूत० | विधि |
|---|---|---|---|
| पिबति | पिबतु | अपिबत् | पिबेत् |
| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियातिप० | आशिष |
| पाता | पास्यति | अपास्यत् | पेयात् |

| परोक्षभूत । | सामान्यभूत । |
|---|---|
| पपौ ( घ्रा के समान ) | अपात् ( घ्रा के समान ) |

---

## भक्ष ( खाना )

| वर्तमान | आज्ञा | अन०भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| भक्षति | भक्षतु | अभक्षत् | भक्षेत् |

| अन० भं० | सामा० भ० | क्रियातिप० | आशिष। |
|---|---|---|---|
| भक्षिता | भक्षिष्यति | अभक्षिष्यत् | भक्ष्यात् |

## परोक्ष भूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | बभक्ष | बभक्षतु: | बभक्षु: |
| म० पु० | बभक्षिथ | बभक्षथु: | बभक्ष |
| उ० पु० | बभक्ष | बभक्षिव | बभक्षिम |

## सामान्यभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अभक्षीत् | अभक्षिष्टाम् | अभक्षिषु: |
| म० पु० | अभक्षी: | अभक्षिष्टम् | अभक्षिष्ट |
| उ० पु० | अभक्षिषम् | अभक्षिष्व | अभक्षिष्म |

---

## रक्ष ( बचाना )

इसके रूप भी भक्ष के समान होते हैं परोक्षभूत "ररक्ष, ररक्षतु:" इत्यादि।

---

## स्पृश ( छूना )

| वर्तमान | आज्ञा | अन०भूत | विधि |
|---|---|---|---|
| स्पृशति | स्पृशतु | अस्पृशत् | स्पृशेत् |

| अन०भवि० | सामा०भवि० | क्रियाति० | आशिष |
|---|---|---|---|
| स्प्रष्टा | स्प्रक्ष्यति | अस्प्रक्ष्यत् | स्पृश्यात् |

## परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पस्पर्श | पस्पृशतु: | पस्पृशु: |
| म० पु० | पस्पर्शिथ | पस्पृशथु: | पस्पृश |
| उ० पु० | पस्पर्श | पस्पृशिव | पस्पृशिम |

---

## सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अस्पृक्षत् | अस्पृक्षताम् | अस्पृक्षन् |
| म० पु० | अस्पृक्ष: | अस्पृक्षतम् | अस्पृक्षत |
| उ० पु० | अस्पृक्षम् | अस्पृक्षाव | अस्पृक्षाम |

---

# श्रु ( सुनना )

## वर्तमान ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शृणोति | शृणुत: | शृण्वन्ति |
| म० पु० | शृणोषि | शृणुथ: | शृणुथ |
| उ० पु० | शृणोमि | शृणुव:, शृण्व: | शृणुम:, शृण्म: |

## आज्ञा ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शृणोतु | शृणुताम् | शृण्वन्तु |
| म० पु० | शृणु | शृणुतम् | शृणुत |
| उ० पु० | शृणवानि | शृणवाव | शृणवाम |

## अनद्यतनभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अशृणोत् | अशृणुताम् | अशृण्वन् |
| म० पु० | अशृणोः | अशृणुतम् | अशृणुत |
| उ० पु० | अशृणवम् | अशृणुव, अशृण्व | अशृणुम, अशृण्म |

## विधि ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शृणुयात् | शृणुयाताम् | शृणुयुः |
| म० पु० | शृणुयाः | शृणुयातम् | शृणुयात |
| उ० पु० | शृणुयाम् | शृणुयाव | शृणुयाम |

| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष । |
|---|---|---|---|
| श्रोता | श्रोष्यति | अश्रोष्यत् | श्रूयात् |

## परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शुश्राव | शुश्रुवतुः | शुश्रुवुः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | शुश्रोथ | शुश्रुवथुः | शुश्रुव |
| उ० पु० | शुश्राव, शुश्रव | शुश्रुव | शुश्रुम |

सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अश्रौषीत् | अश्रौष्टाम् | अश्रौषुः |
| म० पु० | अश्रौषीः | अश्रौष्टम् | अश्रौष्ट |
| उ० पु० | अश्रौषम् | अश्रौष्व | अश्रौष्म |

---

## ह्वे ( बुलाना )

| वर्त० | आज्ञा | अन०भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| ह्वयति | ह्वयतु | अह्वयत् | ह्वयेत् |
| अन०भवि० | सामा०भवि० | क्रियाति० | आशिष । |
| ह्वाता | ह्वास्यति | अह्वास्यत् | ह्वायात् |

परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जुहाव | जुहुवतुः | जुहुवुः |
| म० पु० | जहविथ | जुहुवथुः | जुहुव |
| उ० पु० | जुहाव, जुहव | जुहुविव | जुहुविम |

## सामान्यभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अह्वत् | अह्वताम् | अह्वन् |
| म० पु० | अह्वः | अह्वतम् | अह्वत |
| उ० पु० | अह्वम् | अह्वाव | अह्वाम |

---

## हिन्दी में अनुवाद करो।

अलिः* पुष्पाणि जिघ्रति। मोहनः पुस्तके चित्रं† पश्यति। शीतला स्वादु सूपम्‡ अपचत्। प्रातः शङ्करः पाठकम् अद्राक्षीत्। वयम् अयोध्यायां वसामः। कृषकाः क्षेत्रे मुद्गान्§ अवाप्सुः। अहं प्रत्यहं‖ रात्रौ दुग्धं पिबामि।

## संस्कृत में अनुवाद करो।

तूने हाथी कहां देखा? मैंने यह कहानी नहीं सुनी। अगर वह मुझे बुलाता तो मैं सच कह देता। हम भङ्गी¶ को नहीं छूते हैं।

---

* भौंरा। † तसवीर। ‡ दाल। § मूंग। ‖ हररोज़। ¶ चाण्डाल-रूप बालक के समान।

तुम पानी पीते हो। तुम को जूठा * भोजन नहीं खाना चाहिये। रावण ने मेघनाद को बुलाया। मैं युद्ध का हाल सुनता हूं। मैं कलम से कागज़ पर लिखता हूँ। राजा लोग ऋषियों को बुलाते हैं।

## हिन्दी में अनुवाद करो।

सखि कमले ! किं त्वं श्व एव श्वशुरालयं गन्तासि ?। ओम् † श्व एव गन्तास्मि। शरच्चन्द्रः सीतारामात् संस्कृत-भाषाम् अपाठीत्। पूर्णचन्द्र आङ्ग्लभाषां पठिष्यति। रामः सीतालक्ष्मणाभ्यां सह चतुर्दश-वर्षाणि वने अवात्सीत्। लक्ष्मणः शूर्पणखां दृष्ट्वा जहास।

## संस्कृत में अनुवाद करो।

मैं उस तसवीर को देख कर हँसा। तैंने बन्दर ‡ को क्यों बुलाया?। हमने पहाड़ की चोटी+पर शेर देखा। कार्तिक मास में किसान जौ× और गेहूं§ बोते हैं। कल हमने उड़दों‖ की दाल खाई थी। हमलवाली औरत को उड़द नहीं खाना चाहिए।

---

* उच्छिष्ट—यहां नपुंसकलिङ्ग भोजन का विशेषण होने से पुस्तक के समान रूप होंगे † हां [illegible] ‡ कपि—रूप कवि के समान। + शिखर—रूप पुस्तक समान। ×, सक्तु—यव—रूप बालक के समान। § गोधूम—बालक के समान

‖ माष—रूप बालक के समान।

## अनद्यतनभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आसीत् | आस्ताम् | आसन् |
| म० पु० | आसीः | आस्तम् | आस्त |
| उ० पु० | आसम् | आस्व | आस्म |

## विधि।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | स्यात् | स्याताम् | स्युः |
| म० पु० | स्याः | स्यातम् | स्यात |
| उ० पु० | स्याम् | स्याव | स्याम |

शेष लकारों में अस् के और भू के एक ही रूप होते हैं।

——:o:——

## स्था* ( ठहरना )

| वर्त्तमान | आज्ञा | अन० भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| तिष्ठति | तिष्ठतु | अतिष्ठत् | तिष्ठेत् |

---

* इस धातु के पहले 'उत्' जोड़देने से उठना अर्थ हो जाता है। जिन लकारों में 'अ' लगता है उनमें 'उद्' जोड़ना चाहिए। सामान्यभविष्यत् तथा अनद्यतनभविष्यत् में स्था का 'स्' उड़ादेना चाहिये यथा—उत्थाता, उत्थास्यति।

| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष |
| --- | --- | --- | --- |
| स्थाता | स्थास्यति | अस्थास्यत् | स्थेयात् |

### परोक्षभूत ।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| प्र० पु० | तस्थौ | तस्थतुः | तस्थुः |
| म० पु० | तस्थिथ | तस्थथुः | तस्थ |
| उ० पु० | तस्थौ | तस्थिव | तस्थिम |

### सामान्यभूत ।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| प्र० पु० | अस्थात् | अस्थाताम् | अस्थुः |
| म० पु० | अस्थाः | अस्थातम् | अस्थात |
| उ० पु० | अस्थाम् | अस्थाव | अस्थाम |

---

## गै ( गाना )

| वर्तमान | आज्ञा | अन०भू० | विधि |
| --- | --- | --- | --- |
| गायति | गायतु | अगायत् | गायेत् |

| अन० भ० | सामा० भ० | क्रियाति० | आशिष। |
|---|---|---|---|
| गाता। | गास्यति | अगास्यत् | गेयात् |

### परोक्षभूत।

| जगौ, | जगतुः, | जगुः, | इत्यादि |
|---|---|---|---|

### सामान्यभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अगासीत् | अगासिष्टाम् | अगासिषुः |
| म० पु० | अगासीः | अगासिष्टम् | अगासिष्ट |
| उ० पु० | अगासिषम् | अगासिष्व | अगासिष्म |

---

## जीव ( जीना )

| आज्ञा | अन० भूत | विधि |
|---|---|---|
| जीवतु | अजीवत् | जीवेत् |
| सा० भ० | क्रियाति० | आशिष। |
| जीविष्यति | अजीविष्यत् | जीव्यात् |

| परोक्षभूत | सामान्यभूत |
|---|---|
| जिजीव | अजीवीत् |

## क्रीड ( खेलना )

| वर्त० | आज्ञा | अनद्य०भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| क्रीडति | क्रीडतु | अक्रीडत् | क्रीडेत् |
| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियातिप० | आशिष । |
| क्रीडिता | क्रीडिष्यति | अक्रीडिष्यत् | क्रीड्यात् |

### परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चिक्रीड | चिक्रीडतुः | चिक्रीडुः |
| म० पु० | चिक्रीडिथ | चिक्रीडथुः | चिक्रीड |
| उ० पु० | चिक्रीड | चिक्रीडिव | चिक्रीडिम |

### सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अक्रीडीत् | अक्रीडिष्टाम् | अक्रीडिषुः |
| म० पु० | अक्रीडीः | अक्रीडिष्टम् | अक्रीडिष्ट |
| उ० पु० | अक्रीडिषम् | अक्रीडिष्व | अक्रीडिष्म |

---

# त्यज् ( छोड़ना )

| वर्तमान | आज्ञा | अन०भू० | विधि |
|---|---|---|---|
| त्यजति | त्यजतु | अत्यजत् | त्यजेत् |
| अन० भ० | सामा०भ० | क्रियातिप० | आशिष। |
| त्यक्ता | त्यक्ष्यति | अत्यक्ष्यत् | त्यज्यात् |

## परोक्षभूत।

| | | |
|---|---|---|
| तत्याज | तत्यजतुः | तत्यजुः |
| तत्यजिथ | तत्यजथुः | तत्यज |
| तत्याज, तत्यज | तत्यजिव | तत्यजिम |

## सामान्यभूत।

| | | |
|---|---|---|
| अत्याक्षीत् | अत्याक्ताम् | अत्याक्षुः |
| अत्याक्षीः | अत्याक्तम् | अत्याक्त |
| अत्याक्षम् | अत्याक्ष्व | अत्याक्ष्म |

## हिन्दी में अनुवाद करो।

वृक्षात् यानि फलानि स्वयं पतन्ति तानि प्रायः स्वादूनि भवन्ति। स्त्रियः सरसानि गीतानि गायन्ति। उद्याने बालकाः सुखेन अक्रीडिषुः। पथिका वृक्षस्य छायायां तिष्ठन्ति।

---

## संस्कृत में अनुवाद करो।

विश्वामित्र कुशिक का पोता था। जब उन्होंने गाया तब हम वहां ही थे। आज मैं नहीं खेलूंगा। घोड़े को खेत में छोड़दो। अगर हम दाखें * देखते तो ज़रूर खाते। उसने कहा कि मैं वहां नहीं था। जब वे आये तब हम आसनों से उठे। देखो जंगल में हरिण घास खाते हैं। विद्यार्थी को सवेरे † उठना चाहिए। तुमने चमेली ‡ के फूल कहां सूंघे।

* द्राक्षा—रूप विद्या के समान, † प्रातः—अव्यय।
‡ जाती—रूप नदी के समान।

## हिन्दी में अनुवाद करो ।

जलाय स्त्रियः कूपं गच्छन्ति । यदि ते जनन्याः शिक्षाम् अश्रोष्यन् तर्हि दुःखेन अप्रातिष्यन् । वयं मध्याह्ने नदीम् अगमाम शीतलं जलं च अपिवाम । सुधियः शास्त्राणि पठन्ति । भक्ताः शिवस्य भजनानि गायन्ति । त्वम् अपि गाय ।

---

## संस्कृत में अनुवाद करो ।

वालक जुआ * कभी न खेलें । अकलमन्द † आदमी वदमाशों ‡ की सङ्गति में नहीं वैठते । जव हमने कवि के श्लोक सुने तव तुम कहां थे । छात्रों को सदा अच्छी पुस्तकें देखनी चाहिएं । घर का दरवाज़ा § तङ्ग‖ है । हाथी के दांत ¶ सफेद + होते हैं । अगर मैं न कहता तो वह खड्डे ‡‡ में गिर जाता । तू आग

---

* द्यूत–रूप पुस्तक के समान । † चतुर–रूप वालक के समान । ‡ खल–रूप वालक के समान । § द्वार–रूप पुस्तक के समान । ‖ संकुचित–विशेषण, यहां रूप पुस्तक के समान । ¶ दन्त–रूप वालक के समान । + श्वेत–विशेषण, यहां रूप वालक के समान । ‡‡ गर्त–रूप वालक के समान ।

को न छू वह तेरे हाथ को जला देगी । जब वीरेन्द्र काशी से आया तब उसने पिता के चरण छुए । देखो बिल्ली दूध पीती है ।

---

## हिन्दी में अनुवाद करो ।

इन्द्रः सुराणां राजा अस्ति । माता स्नेहेन पुत्रं पश्यति । वयं कर्णाभ्यां शब्दं शृणुमः । पण्डितः पठनाय छात्रान् ह्वयति । सिंहाः कन्दरेषु*वसन्ति । हरेः सखाय आगच्छन्ति ।

---

## संस्कृत में अनुवाद करो ।

तू चन्दन की लकड़ी क्यों जलाता है । गांव के कुए में मीठा ‡ पानी नहीं था इसलिये हमने खारा×पानी पिया । घोड़े के सुम ÷ होते हैं । मुसलमान § सूअर ‖ का मांस नहीं खाते । चतुर मनुष्य को मद्य नहीं पीना चाहिये । बकरी के बच्चे हरे घास

---

* गुफाओं में । ‡ मधुर–विशेषण, यहां रूप पुस्तक के समान । × क्षार–विशेषण, यहां रूप पुस्तक के समान । ÷ ‘ शफ ’ । § यवन । ‖ शूकर ।

पर खेलते हैं। रात को दरख़्तों के पत्तों पर ओस*पड़ी थी। धर्म से आदमी स्वर्ग को जाता है और पाप से नरक को। लड़कों का पाठ सुनो। अपवित्र चीज़ को मत छुओ। औरतें मन्दिर में आती हैं।

—:o:—

## उकारान्त पुँल्लिङ्ग गुरु शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | गुरुः | गुरू | गुरवः |
| द्वि० | गुरुम् | गुरू | गुरून् |
| तृ० | गुरुणा | गुरुभ्याम् | गुरुभिः |
| च० | गुरवे | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः |
| पं० | गुरोः | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः |
| ष० | गुरोः | गुर्वोः | गुरूणाम् |
| स० | गुरौ | गुर्वोः | गुरुषु |
| सं० | हे गुरो | हे गुरू | हे गुरवः |

* अवश्याय-रूप बालक के समान।

ऊरु ( जांघ ), ऋतु, कमण्डलु, बिन्दु (बूंद), विधु (चाँद), विष्णु, पशु, शिशु, साधु इत्यादि उकारान्त पुँल्लिङ्ग शब्दों के रूप गुरु शब्द के समान होते हैं।



## उकारान्त स्त्रीलिङ्ग धेनु* शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | धेनुः | धेनू | धेनवः |
| द्वि० | धेनुम् | धेनू | धेनूः |
| तृ० | धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| च० | धेन्वै, धेनवे | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| पं० | धेन्वाः, धेनोः | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| ष० | धेन्वाः, धेनोः | धेन्वोः | धेनूनाम् |
| स० | धेन्वाम्, धेनौ | धेन्वोः | धेनुषु |
| सं० | हे धेनो | हे धेनू | हे धेनवः |

---

* गौ।

चञ्चु ( चोंच ), तनु (शरीर), रज्जु (रस्सी), हनु (ठोडी), इत्यादि उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप धेनु शब्द के समान होते हैं।

---

## उकारान्त नपुंसकलिङ्ग जतु* शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | जतु | जतुनी | जतूनि |
| द्वि० | जतु | जतुनी | जतूनि |
| तृ० | जतुना | जतुभ्याम् | जतुभिः |
| च० | जतुने | जतुभ्याम् | जतुभ्यः |
| पं० | जतुनः | जतुभ्याम् | जतुभ्यः |
| ष० | जतुनः | जतुनोः | जतूनाम् |
| स० | जतुनि | जतुनोः | जतुषु |
| सं० | हे जतो | हेजतुनी | हे जतूनि |

* लाख चूड़ी आदि बनाने की।

जानु (घुटना), मधु (शहद), वस्तु (चीज़) इत्यादि उकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्दों के रूप जतु शब्द के समान होते हैं।

---

## ऊकारान्त पुँल्लिङ्ग प्रतिभू ‡ शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | प्रतिभूः | प्रतिभुवौ | प्रतिभुवः |
| द्वि० | प्रतिभुवम् | प्रतिभुवौ | प्रतिभुवः |
| तृ० | प्रतिभुवा | प्रतिभूभ्याम् | प्रतिभूभिः |
| च० | प्रतिभुवे | प्रतिभूभ्याम् | प्रतिभूभ्यः |
| पं० | प्रतिभुवः | प्रतिभूभ्याम् | प्रतिभूभ्यः |
| ष० | प्रतिभुवः | प्रतिभुवोः | प्रतिभुवाम् |
| स० | प्रतिभुवि | प्रतिभुवोः | प्रतिभूषु |
| सं० | हे प्रतिभूः | हे प्रतिभुवौ | हे प्रतिभुवः |

---

## ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग वधू ⊕ शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| ० | वधूः | वध्वौ | वध्वः |

---

‡ ज़मानत देनेवाला ज़ामिन। ⊕ बहू।

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | वधूम् | वध्वौ | वधूः |
| तृ० | वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभिः |
| च० | वध्वै | वधूभ्याम् | वधूभ्यः |
| पं० | वध्वाः | वधूभ्याम् | वधूभ्यः |
| ष० | वध्वाः | वध्वोः | वधूनाम् |
| स० | वध्वाम् | वध्वोः | वधूषु |
| सं० | हे वधु | हे वध्वौ | हे वध्वः |

श्वश्रू ( सास ) इत्यादि ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप वधू शब्द के समान होते हैं। भू शब्द के रूपों में भेद होता है इसलिये उसके रूप लिखे जाते हैं :—

## ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग भू शब्द ।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | भूः | भुवौ | भुवः |
| द्वि० | भुवम् | भुवौ | भुवः |
| तृ० | भुवा | भूभ्याम् | भूभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| च० | भ्रुवै, भ्रुवे | भ्रूभ्याम् | भ्रूभ्यः |
| पं० | भ्रुवाः, भ्रुवः | भ्रूभ्याम् | भ्रूभ्यः |
| ष० | भ्रुवाः, भ्रुवः | भ्रुवोः | भ्रुवाम्, भ्रूणाम् |
| स० | भ्रुवाम्, भ्रुवि | भ्रुवोः | भ्रूषु |
| सं० | हे भ्रूः | हे भ्रुवौ | हे भ्रुवः |

भ्रू* ( भौं ) के रूप भी भ्रू के समान ही होते हैं।

---

## ऋकारान्त पुँल्लिङ्ग कर्तृ ‡ शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | कर्ता | कर्तारौ | कर्तारः |
| द्वि० | कर्तारम् | कर्तारौ | कर्तॄन् |
| तृ० | कर्त्रा | कर्तृभ्याम् | कर्तृभिः |
| च० | कर्त्रे | कर्तृभ्याम् | कर्तृभ्यः |
| पं० | कर्तुः | कर्तृभ्याम् | कर्तृभ्यः |

---

* इस में र आगया

‡ की जगह 'ऋ' बोलना

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृ० | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः |
| च० | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| पं० | मातुः | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| ष० | मातुः | मात्रोः | मातृणाम् |
| स० | मातरि | मात्रोः | मातृषु |
| सं० | हे मातः | हे मातरौ | हे मातरः |

यातृ ( जिठानी, देवरानी ) ननान्दृ ( ननँद ), शब्द के रूप भी मातृ शब्द के समान ही होते हैं। स्वसृ ( बहिन ) शब्द के तृतीयादि विभक्तियों में तो मातृ शब्द के समान ही रूप होते हैं परन्तु प्रथमा द्वितीया में भेद होता है। इसलिये उसके प्रथमा द्वितीया के रूप लिखे जाते हैं—

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्वसा | स्वसारौ | स्वसारः |
| द्वि० | स्वसारम् | स्वसारौ | स्वसॄः |

---

## ऋकारांत नपुंसकलिङ्ग धातृ*शब्द।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | धातृ | धातृणी | धातॄणि |
| द्वि० | धातृ | धातृणी | धातॄणि |
| तृ० | धातृणा | धातृभ्याम् | धातृभिः |
| च० | धातृणे | धातृभ्याम् | धातृभ्यः |
| पं० | धातृणः | धातृभ्याम् | धातृभ्यः |
| ष० | धातृणः | धातृणोः | धातॄणाम् |
| स० | धातृणि | धातृणोः | धातृषु |
| सं० | हे धातः | हे धातृणी | हे धातॄणि |

---

## ओकारान्त पुँल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग गो‡शब्द।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | गौः | गावौ | गावः |

---

* धारण करने वाला, ऋकारान्त नपुंसकलिङ्ग का कोई संज्ञाशब्द प्रसिद्ध नहीं इसलिये इस विशेषण शब्द के रूप लिखे हैं।

‡ गाय या बैल।

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | गाम् | गावौ | गाः |
| तृ० | गवा | गोभ्याम् | गोभिः |
| च० | गवे | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| पं० | गोः | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| ष० | गोः | गवोः | गवाम् |
| स० | गवि | गवोः | गोषु |
| सं० | हे गौः | हे गावौ | हे गावः |

---

## औकारान्त पुँल्लिङ्ग ग्लौ‡ शब्द ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ग्लौः | ग्लावौ | ग्लावः |
| द्वि० | ग्लावम् | ग्लावौ | ग्लावः |
| तृ० | ग्लावा | ग्लौभ्याम् | ग्लौभिः |
| च० | ग्लावे | ग्लौभ्याम् | ग्लौभ्यः |
| पं० | ग्लावः | ग्लौभ्याम् | ग्लौभ्यः |

---

‡ चन्द्रमा ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ष० | ग्लाव: | ग्लावो: | ग्लावाम् |
| स० | ग्लावि | ग्लावो: | ग्लौषु |
| सं० | हे ग्लौ: | हे ग्लावौ | हे ग्लाव: |

स्त्रीलिङ्ग नौ*शब्द के रूप भी ग्लौ के समान ही होते हैं।

—:o—

## धातु ( क्रिया )

### नी×( लेजाना या लेना )

| वर्त० | आज्ञा | अनद्य०भू० | विधि० । |
|---|---|---|---|
| नयति | नयतु | अनयत् | नयेत् |
| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष । |
| नेता | नेष्यति | अनेष्यत् | नीयात् |

---

* नाव। × नी धातु के उन रूपों के पहिले जिनमें पहिले 'अ' नहीं लगता 'आ' लगाने से और जिनमें 'अ' लगता है उनमें 'अ' की जगह 'आ' कर देने से "लाना" अर्थ हो जाता है। यथा—"पुस्तकम् आनय", "हनुमान् लङ्कायाः सीतायाः वृत्तान्तम् आनैषीत्"।

## परोक्षभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | निनाय | निन्यतुः | निन्युः |
| म० | पु० | निनयिथ, निनेथ | निन्यथुः | निन्य |
| उ० | पु० | निनाय, निनय | निन्यिव | निन्यिम |

## सामान्यभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अनैषीत् | अनैष्टाम् | अनैषुः |
| म० | पु० | अनैषीः | अनैष्टम् | अनैष्ट |
| उ० | पु० | अनैषम् | अनैष्व | अनैष्म |

---

# दा ( देना )

## वर्तमान ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | ददाति | दत्तः | ददति |
| म० | पु० | ददासि | दत्थः | दत्थ |
| उ० | पु० | ददामि | दद्वः | दद्मः |

## आज्ञा ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | ददातु | दत्ताम् | ददतु |
| म० | पु० | देहि | दत्तम् | दत्त |
| उ० | पु० | ददानि | ददाव | ददाम |



## अनद्यतनभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अददात् | अदत्ताम् | अददुः |
| म० | पु० | अददाः | अदत्तम् | अदत्त |
| उ० | पु० | अददाम् | अदद्व | अदद्म |

## विधि ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | दद्यात् | दद्याताम् | दद्युः |
| म० | पु० | दद्याः | दद्यातम् | दद्यात |
| उ० | पु० | दद्याम् | दद्याव | दद्याम |

| अ०भवि० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष । |
|---|---|---|---|
| दाता | दास्यति | अदास्यत् | देयात् |

| परोक्षभूत । | सामान्यभूत । |
|---|---|
| ददौ ( पा के समान ) | अदात् ( पा के समान ) |

---

# कृ* (करना)

## वर्तमान ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति |
| म० | पु० | करोषि | कुरुथः | कुरुथ |
| उ० | पु० | करोमि | कुर्वः | कुर्मः |

## आज्ञा ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु |
| म० | पु० | कुरु | कुरुतम् | कुरुत |
| उ० | पु० | करवाणि | करवाव | करवाम |

## अनद्यतनभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् |
| म० | पु० | अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत |
| उ० | पु० | अकरवम् | अकुर्व | अकुर्म |

---

* कृ धातु के पहले 'उप' लगा देने से 'भलाई करना' अर्थ होजाता है। यथा—"औषधं रुग्णमुपकरोति"। 'अनु' लगा देने से बराबरी करना अर्थ होजाता है। यथा—"रामः कृष्णम् अनुकरोति"।

### विधि ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः |
| म० | पु० | कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात |
| उ० | पु० | कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम |

| अन०भवि० | सामा०भ० | क्रियातिप० । |
|---|---|---|
| कर्ता | करिष्यति | अकरिष्यत् |

### आशिष ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | क्रियात् | क्रियास्ताम् | क्रियासुः |
| म० | पु० | क्रियाः | क्रियास्तम् | क्रियास्त |
| उ० | पु० | क्रियासम् | क्रियास्व | क्रियास्म |

### परोक्षभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | चकार | चक्रतुः | चक्रुः |
| म० | पु० | चकर्थ | चक्रथुः | चक्र |
| उ० | पु० | चकार, चकर | चकृव | चकृम |

### सामान्यभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अकार्षीत् | अकार्ष्टाम् | अकार्षुः |
| म० | पु० | अकार्षीः | अकार्ष्टम् | अकार्ष्ट |
| उ० | पु० | अकार्षम् | अकार्ष्व | अकार्ष्म |

---

# हन् ( मारना )

## वर्तमान ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पु० | हन्ति | हतः | घ्नन्ति |
| पु० | हंसि | हथः | हथ |
| पु० | हन्मि | हन्वः | हन्मः |

## आज्ञा ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पु० | हन्तु | हताम् | घ्नन्तु |
| पु० | जहि | हतम् | हत |
| पु० | हनानि | हनाव | हनाम |

## अनद्यतन भूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पु० | अहन् | अहताम् | अघ्नन् |
| पु० | अहः | अहतम् | अहत |
| पु० | अहनम् | अहन्व | अहन्म |

| अन० भ० | सा० भ० | क्रियाति० |
|---|---|---|
| हन्ता | हनिष्यति | अहनिष्यत् |

## परोक्ष भूत ।

| | | |
|---|---|---|
| जघान | जघ्नतुः | जघ्नुः |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| म० | पु० | जघनिथ, जघन्थ | जघ्नथु: | जघ्न |
| उ० | पु० | जघान, जघन | जघ्निव | जघ्निम |

आशिष ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | वध्यात् | वध्यास्ताम् | वध्यासु: |
| म० | पु० | वध्या: | वध्यास्तम् | वध्यास्त |
| उ० | पु० | वध्यासम् | वध्यास्व | वध्यास्म |

सामान्यभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अवधीत् | अवधिष्टाम् | अवधिषु: |
| म० | पु० | अवधी: | अवधिष्टम् | अवधिष्ट |
| उ० | पु० | अवधिषम् | अवधिष्व | अवधिष्म |

---

## स्वप् ( सोना )

वर्तमान ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | स्वपिति | स्वपित: | स्वपन्ति |
| म० | पु० | स्वपिषि | स्वपिथ: | स्वपिथ |
| उ० | पु० | स्वपिमि | स्वपिव: | स्वपिम: |

आज्ञा ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | स्वपितु | स्वपिताम् | स्वपन्तु |
| म० | पु० | स्वपिहि | स्वपितम् | स्वपित |
| उ० | पु० | स्वपानि | स्वपाव | स्वपाम |

विधि ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | स्वप्यात् | स्वप्याताम् | स्वप्युः |
| म० | पु० | स्वप्याः | स्वप्यातम् | स्वप्यात |
| उ० | पु० | स्वप्याम् | स्वप्याव | स्वप्याम |

| अन० भ० | सामा० भ० | क्रियाति० | आशिष । |
|---|---|---|---|
| स्वप्ता | स्वप्स्यति | अस्वप्स्यत् | सुप्यात्, सुप्यास्ताम् |

परोक्षभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | सुष्वाप | सुषुपतुः | सुषुपुः |
| म० | पु० | सुष्वपिथ | सुषुपथुः | सुषुप |
| उ० | पु० | सुष्वाप | सुषुपिव | सुषुपिम |

सामान्यभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अस्वाप्सीत् | अस्वाप्ताम् | अस्वाप्सुः |
| म० | पु० | अस्वाप्सीः | अस्वाप्तम् | अस्वाप्त |
| उ० | पु० | अस्वाप्सम् | अस्वाप्स्व | अस्वाप्स्म |

# जागृ ( जागना )

## वर्तमान ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | जागर्ति | जागृतः | जाग्रति |
| म० | पु० | जागर्षि | जागृथः | जागृथ |
| उ० | पु० | जागर्मि | जागृवः | जागृमः |

## आज्ञा ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | जागर्तु | जागृताम् | जाग्रतु |
| म० | पु० | जागृहि | जागृतम् | जागृत |
| उ० | पु० | जागराणि | जागराव | जागराम |

## अनद्यतनभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | अजागः | अजागृताम् | अजागरुः |
| म० | पु० | अजागः | अजागृतम् | अजागृत |
| उ० | पु० | अजागरम् | अजागृव | अजागृम |

## विधि ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | पु० | जागृयात् | जागृयाताम् | जागृयुः |
| म० | पु० | जागृयाः | जागृयातम् | जागृयात |
| उ० | पु० | जागृयाम् | जागृयाव | जागृयाम |

| अन०भ० | सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष। |
|---|---|---|---|
| जागरिता | जागरिष्यति | अजागरिष्यत् | जागर्यात् |

## परोक्षभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जागराञ्चकार | जागराञ्चक्रतुः | जागराञ्चक्रुः |
| म० पु० | जागराञ्चकर्थ | जागराञ्चक्रथुः | जागराञ्चक्र |
| उ० पु० | जागराञ्चकार | जागराञ्चकृव | जागराञ्चकृम |

## सामान्यभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अजागरीत् | अजागरिष्टाम् | अजागरिषुः |
| म० पु० | अजागरीः | अजागरिष्टम् | अजागरिष्ट |
| उ० पु० | अजागरिषम् | अजागरिष्व | अजागरिष्म |

---

## चुर ( चोरना )

| वर्त० | आज्ञा० | अन०भू० | विधि | अन०भ०। |
|---|---|---|---|---|
| चोरयति | चोरयतु | अचोरयत् | चोरयेत् | चोरयिता |

| सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष। |
|---|---|---|
| चोरयिष्यति | अचोरयिष्यत् | चोर्यात् |

## परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चोरयामास | चोरयामासतुः | चोरयामासुः |
| म० पु० | चोरयामासिथ | चोरयामासथुः | चोरयामास |
| उ० पु० | चोरयामास | चोरयामासिव | चोरयामासिम |

## सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अचूचुरत् | अचूचुरताम् | अचूचुरन् |
| म० पु० | अचूचुरः | अचूचुरतम् | अचूचुरत |
| उ० पु० | अचूचुरम् | अचूचुराव | अचूचुराम |

---

## तड ( पीटना )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| वर्त० | आज्ञा | अन० भू० | विधि | अन० भ० |
| ताडयति | ताडयतु | अताडयत् | ताडयेत् | ताडयिता |
| सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष | परोक्षभू० | सामा०भूत |
| ताडयिष्यति | अताडयिष्यत् | ताड्यात् | ताडयामास | अतीतडत् |

---

## चिन्त ( विचार करना )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| वर्त० | आज्ञा | अन०भू० | विधि | अन० भ० |
| चिन्तयति | चिन्तयतु | अचिन्तयत् | चिन्तयेत् | चिन्तयिता |

| सामा०भ० | क्रियाति० | आशिष | परोक्षभूत | सा० भू० । |
|---|---|---|---|---|
| चिन्तयिष्यति | अचिन्तयिष्यत् | चिन्त्यात् | चिन्तयामास | अचिचिन्तत् |

---

## अनुवाद करने में सहायता देनेवाले कुछ नियम ।

(१) जिस वाक्य का अनुवाद करना है उस में "कर्ता कौन है" यह सब से पहिले विचारना चाहिये। कर्ता यदि "त्वम्, युवाम्, यूयम्" इनमें से कोई हो तो क्रम से मध्यम पुरुष का एकवचन, द्विवचन अथवा बहुवचन लाना चाहिये। कर्त्ता यदि "अहम्, आवाम्, वयम्" इनमें से कोई हो तो क्रम से उत्तमपुरुष का एकवचन, द्विवचन अथवा बहुवचन लाना चाहिये। इनके सिवाय यदि और कोई कर्ता हो तो उसके वचन के अनुसार क्रम से प्रथम पुरुष का एकवचन, द्विवचन अथवा बहुवचन लाना चाहिये।

(२) (क) कर्ता के पुरुष और वचन का निश्चय होजाने पर क्रिया के लकार ( tense ) का पता लगाना चाहिये। यदि वर्तमान काल हो तो वर्तमान ( लट् ) ही का प्रयोग करना चाहिये।

( ख ) यदि भूतकाल हो तो अनद्यतनभूत ( लङ् ), परोक्ष-भूत ( लिट् ) अथवा सामान्यभूत ( लुङ् ) का प्रयोग करना चाहिये। परन्तु विशेष कर सामान्यभूत का प्रयोग करने ही से वाक्यों का अधिक शुद्ध बनना संभव है, इसलिये विद्यार्थियों को चाहिये कि अधिक करके सामान्यभूत ( लुङ् ) का ही प्रयोग किया करें। परन्तु यह बात भी स्मरण रखने की है कि जिस वाक्य में 'ह्यः' का प्रयोग करना हो उसमें अवश्य ही अनद्यतनभूत ( लङ् ) लाना चाहिये।

( ग ) यदि वाक्य में क्रिया भविष्यत् काल की हो तो अनद्यतनभविष्यत् ( लुट् ) अथवा सामान्यभविष्यत् ( लृट् ) का प्रयोग करना चाहिये। भविष्यत् काल में भी सामान्य-भविष्यत् ( लृट् ) का प्रयोग करने से वाक्यों का अधिक शुद्ध बनना संभव है, इसलिए विद्यार्थियों को चाहिये कि भविष्यत् काल में विशेष कर सामान्य भविष्य ( लृट् ) का ही प्रयोग किया करें। परन्तु यह भी स्मरण रखने की बात है कि जिस वाक्य में 'श्वः' अथवा 'परश्वः' का प्रयोग करना हो, उस में अवश्य ही अनद्यतनभविष्य ( लुट् ) का प्रयोग करना चाहिये।

( घ ) यदि वाक्य में 'आज्ञा दिया जाना' अथवा 'प्रार्थना किया जाना' पाया जावे तो ऐसे स्थल पर आज्ञा ( लोट् ) का प्रयोग करना चाहिये।

( ङ ) यदि वाक्य में शिक्षा दिया जाना पाया जावे तो विधि ( लिङ् ) का प्रयोग करना चाहिये। बहुत करके हिन्दी में जिन वाक्यों में 'को चाहिये' इतना अंश आवे उसका विधि ( लिङ् ) के प्रयोग से अनुवाद करना चाहिये। "मनुष्य को सदा शुद्ध जल पीना चाहिये" इत्यादि वाक्यों में 'को' होने से विद्यार्थी प्राय: इसको कर्म का चिह्न मान कर जिसके साथ 'को' हो, उससे द्वितीया विभक्ति करदेते हैं, पर ऐसा करने से वाक्य अशुद्ध होजाता है, इसलिये विद्यार्थियों को यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि ऐसे वाक्यों में जिसके साथ 'को' हो, उससे प्रथमा करके उसके पुरुष, वचन के अनुसार विधि का प्रयोग करना चाहिये। यथा-" मनुष्यः सर्वदा शुद्धं जलं पिबेत् "।

( च ) जिस वाक्य में 'आशिष देना" पाया जाय उसमें आशिष ( आशीर्लिङ् ) का प्रयोग करना चाहिये।

( छ ) जिस वाक्य में दो क्रियाएँ हों और उन दोनों में कार्यकारणभाव ( हेतुहेतुमद्भाव ) पाया जाय अर्थात् यदि प्रथमा क्रिया के होने से द्वितीया क्रिया हो सकती थी पर उसके न होने से न हुई, ऐसा भाव पाया जाय तो ऐसे वाक्यों का अनुवाद करने में क्रियातिपत्ति ( लृङ् ) प्रयोग करना चाहिये। प्रायः क्रियातिपत्ति ( लृङ् ) को कार्यकारणभाव रखनेवाली भूतकाल की क्रियाओं को प्रकट करने के लिये ही लाना चाहिये। यथा—"यदि रामः अपठिष्यत् तर्हि पण्डितः अभविष्यत्"। भविष्यत्काल की कार्यकारणभाव वाली क्रियाओं को प्रकट करने के लिये प्रथम धातु से विधि का प्रयोग करना चाहिये। यथा-"यदि भवदत्त आगच्छेत् तर्हि विष्णुदत्तस्य नमस्कारं वद"।

---

## संस्कृत में अनुवाद करो।

( १ ) समुद्र में नदियां गिरती हैं। तालाब से कमल के फूल लाओ। युधिष्ठिर के मामा का नाम शल्य था। अर्जुन के बाप पाण्डु ने बाण से हरिण को मारा। भीष्म कौरवों तथा

पाण्डवों के बाबा ( दादा ) थे। लव का नाना राजा जनक जनकपुर का राजा था। दुष्यन्त ने कण्व के आश्रम में शकुन्तला को देखा। माली माला लाता है। ब्राह्मण शिव की पूजा करता है। ठाकुर* दुश्मनों को मारता है।

(२) नौकरनी † बाज़ार ‡ से घी लाती है। बेटा बुड्ढी ❡ मां की टहल ||| करता है। उग्रसेन की भतीजी§ को कंस ने वसुदेव को दिया। बनियानी || की दुकान¶ में गेहूं का आटा + नहीं था। आज पढ़ानेवाली × ने चेली ‡‡ को दण्डे से पीटा। कँवारी लड़कियां दुर्गा के मन्दिर में स्तुति गाती हैं। मोहन की औरत के सन्तान नहीं हुई इसलिये लोग उसको बांझ कहते हैं। बेल की छाया में बकरी का बच्चा सोता है। कृष्ण की मदद ✠ से भीम ने जरासंध को मारा।

---

* क्षत्रिय-रूप बालक के समान।

† सेविका। ‡ वाणिक्पथ—रूप बालक के समान। ❡ वृद्धा। ||| सेवा। § भ्रातृजा। || वैश्या। ¶ विपणि-रूप मति के समान। + चूर्ण-रूप बालक के समान। × पाठिका। ‡‡ शिष्या। ✠ सहायता।

(३) विधाता * ने संसार को रचा †। जब राम अयोध्या को आया तब उसने बन्दर ‡ और भालुओं को ¶ इनामें § दीं। हरिप्रसाद ने भारत का इतिहास बनाया। गायों ने बछड़ों॥ को देखा। ऋषि वृक्षों की छाया में सोते थे। विपत्ति × के समय में मनुष्य मित्रों को छोड़ देते हैं। गुरुओं का उपदेश सुनो वे कहें वैसे करो। अरे मूर्ख तू कीड़े को क्यों मारता है? कभी पाप मत करो पाप से तकलीफ पैदा होती है। कभी कुछ मत चोरो चोर की बुरी हालत होती है।

—:o:—

---

* विधि—रूप कवि के समान। † रच...रचना रचयति, रचयतु, अरचयत्, रचयेत्, रचयिता, रचयिष्यति, अरचयिष्यत्, रचयामास, अररचत्। ‡ कपि—रूप कवि के समान। ¶ ऋक्ष—रूप बालक के समान। § पारितोषिक—रूप पुस्तक के समान। ॥ वत्स—रूप बालक के समान। × रूप मति के समान।

( ४ ) बच्चा पलने *में सोता था। अब वह रोता † है। देखो रोने ‡ की आवाज़ § सुनकर ‖ मा आगई। मा ने बच्चे को गोदी ¶ में लेलिया। अब बच्चा मा के बोबे का दूध पीता है। मा मोहब्बत से देखती है बच्चा दूध पीकर ¶¶ खेलेगा तब मा फिर घर का काम करेगी। अगर बच्चा अभी न जगता तो मा घर का काम समाप्त कर के §§ आती। बच्चो ! मा सदा पूजनीय होती है। तुम को सदा मा का आदर करना चाहिये।

( ५ ) यदि ईश्वर न होता तो दुनिया को कौन रचता। यदि दमयन्ती फिर स्वयंवर का मिष न करती तो नल कभी न आता। यदि विदुर खबर ‖‖ न देता तो धृतराष्ट्र पाण्डवों को लाख के घर में जला देता। यदि मैं वक्त पर न जगता तो वह मनुष्य मेरे कपड़े चुरालेता। यदि तू व्याख्यान का विषय न विचार लेता तो सभा में क्या कहता। यदि शेर आज गुफा में सोजाता तो मैं उसको अवश्य मार डालता। यदि तू कृष्ण की मूर्ति की शोभा को देखता तो अवश्य नमस्कार करता। यदि गायें होतीं

---

* दोला—रूप, विद्या के समान। † रोदिति। ‡ रोदन—रूप पुस्तक के समान। § ध्वनि—रूप कवि के समान। ‖ श्रुत्वा। ¶ अङ्क—रूप बालक के समान * स्तन—रूप बालक के समान ¶¶ पीत्वा। §§ कृत्वा। ‖‖ सूचन-।-रूप विद्या के समान।

तो हम भी दूध पीते। बहू सेवा न करती तो बुड्ढी सास कभी न जीती। ज़ामिन होता तो फौजदार* नारायण को छोड़ देता।

(६) हे दाता तू इसी तरह धन देता रह। ईश्वर महाराज की विजय करे। बेटो! सदा आनन्द में रहो। राम के राज्य में वृष्टि होवे। भारतवर्ष मे लक्ष्मी का निवास हो। हे कवि, चिरकाल तक जीते रहो और अच्छी कविता † लिखते रहो।

(७) पण्डित को सदा लोगों को श्रेष्ठ उपदेश देने चाहियें। चतुर्थी के चाँद को नहीं देखना चाहिये। हमको अपनी बहनों को यथाशक्ति ‡ सहायता देना चाहिये। मनुष्य को परधन नहीं लेना चाहिए। मैली जगह नहीं सोना चाहिए। वृथा जानवरों को नहीं मारना चाहिये। उनको अपने पाठ को विचारना चाहिये। त्यागियों को सदा शत्रुओं को जीतना § चाहिये। बालकों को गलियों ¶ में नहीं खेलना चाहिये।

---

* दण्डाध्यक्ष—रूप बालक के समान। † सुकविता—किसी शब्द के पहले सु लगा देने से 'अच्छा' अर्थ होता है। ‡ यह अव्यय है, इसे यों का यों वाक्य में जोड़ देना चाहिये। § जि—जीतना, इसके रूप नी के समान होते हैं परन्तु परोक्षभूत में जिगाय, जिग्यतुः, इत्यादि रूप होते हैं। ¶ रथ्या—रूप विद्या के समान।

(८) पहले पढ़ो पीछे खेलो। दिन में न सोवो। जल्दी जगो। पोथी हाथ में लो। कुत्ते को न पीटो। क्या मैं मोहन को छूऊं। क्या हम भी फल चुरायें, नहीं हमें नहीं चुराना चाहिये। हठ छोड़। गांव में मनुष्य वसते हैं, गांव को न जला। जल्दी आओ, लड्डू खाओ।

---

## युष्मद् ( तुम )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | त्वम् | युवाम् | यूयम् |
| द्वि० | त्वाम्, त्वा | युवाम्, वाम् | युष्मान्, वः |
| तृ० | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| च० | तुभ्यम्, ते | युवाभ्याम्, वाम् | युष्मभ्यम्, वः |
| पं० | त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् |
| ष० | तव, ते | युवयोः, वाम् | युष्माकम्, वः |
| स० | त्वयि | युवयोः | युष्मासु |

---

## अस्मद् ( हम )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अहम् | आवाम् | वयम् |
| द्वि० | माम्, मा | आवाम्, नौ | अस्मान्, नः |
| तृ० | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| च० | मह्यम्, मे | आवाभ्याम्, नौ | अस्मभ्यम्, नः |
| पं० | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| ष० | मम, मे | आवयोः, नौ | अस्माकम्, नः |
| स० | मयि | आवयोः | अस्मासु |

---

## तद् ( वह )

### पुँल्लिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सः | तौ | ते |
| द्वि० | तम् | तौ | तान् |
| तृ० | तेन | ताभ्याम् | तैः |
| च० | तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| पं० | तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| ष० | तस्य | तयोः | तेषाम् |
| स० | तस्मिन् | तयोः | तेषु |

### नपुंसकलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | तत् | ते | तानि |
| द्वि० | तत् | ते | तानि |

तृतीयादि विभक्तियों में तद् शब्द के रूप पुँल्लिङ्ग में तथा नपुंसकलिङ्ग में समान ही होते हैं।

## स्त्रीलिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सा | ते | ताः |
| द्वि० | ताम् | ते | ताः |
| तृ० | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| च० | तस्यै | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| पं० | तस्याः | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| ष० | तस्याः | तयोः | तासाम् |
| स० | तस्याम् | तयोः | तासु |

---

## एतद् ( यह )

तद् शब्द के रूपों के पहले 'ए' लगा देने से एतद् शब्द के रूप बन जाते हैं परन्तु 'सः' की जगह 'एषः' और 'सा' ी जगह 'एषा' होता है।

---

# यद् ( जो )

| पुँल्लिङ्ग । | | | | स्त्रीलिङ्ग । | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० यः | यौ | ये | | प्र० या | ये | याः |
| द्वि० यम् | यौ | यान् | | द्वि० याम् | ये | याः |
| तृ० येन | याभ्याम् | यैः | | तृ० यया | याभ्याम् | याभिः |
| च० यस्मै | याभ्याम् | येभ्यः | | च० यस्यै | याभ्याम् | याभ्यः |
| पं० यस्मात् | याभ्याम् | येभ्यः | | पं० यस्याः | याभ्याम् | याभ्यः |
| ष० यस्य | ययोः | येषाम् | | ष० यस्याः | ययोः | यासाम् |
| स० यस्मिन् | ययोः | येषु | | स० यस्याम् | ययोः | यासु |

## नपुंसकलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | यद् | ये | यानि |
| द्वि० | यद् | ये | यानि |

शेष विभक्तियों में पुँल्लिङ्ग के समान रूप होते हैं ।

---

# किम् ( कौन )

यद्-शब्द के पुंल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग के रूपों में 'य' के स्थान में 'क' बोलने से किम् शब्द के रूप होजाते हैं ।

## नपुंसकलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | किम् | के | कानि |
| द्वि० | किम् | के | कानि |

शेष विभक्तियों में पुँल्लिङ्ग के समान रूप होते हैं

---

# सर्व ( सब )

## पुँल्लिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सर्वः | सर्वौ | सर्वे |
| द्वि० | सर्वम् | सर्वौ | सर्वान् |
| तृ० | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः |
| च० | सर्वस्मै | सर्वाभ्यां | सर्वेभ्यः |
| पं० | सर्वस्मात् | सर्वाभ्यां | सर्वेभ्यः |
| ष० | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् |
| सं० | सर्वस्मिन् | सर्वयोः | सर्वेषु |

## स्त्रीलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सर्वा | सर्वे | सर्वाः |
| द्वि० | सर्वाम् | सर्वे | सर्वाः |
| तृ० | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः |
| च० | सर्वस्यै | सर्वाभ्यां | सर्वाभ्यः |
| पं० | सर्वस्याः | सर्वाभ्यां | सर्वाभ्यः |
| ष० | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| स० | सर्वस्याम् | सर्वयोः | सर्वासु |

## नपुंसकलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |
| द्वि० | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |

शेष विभक्तियों में पुँल्लिङ्ग के समान रूप होते हैं ।

पूर्व, अपर, उत्तर, दक्षिण इत्यादि शब्दों के रूप सर्व शब्द के समान होते हैं।

---

## रुद् ( रोना )

### वर्तमान।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रोदिति | रुदितः | रुदन्ति |
| म० पु० | रोदिषि | रुदिथः | रुदिथ |
| उ० पु० | रोदिमि | रुदिवः | रुदिमः |

### आज्ञा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रोदितु | रुदिताम् | रुदन्तु |
| म० पु० | रुदिहि | रुदितम् | रुदित |
| उ० पु० | रोदानि | रोदाव | रोदाम |

### अनद्यतनभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अरोदत् | अरुदिताम् | अरुदन् |
| म० पु० | अरोदः | अरुदितम् | अरुदित |
| उ० पु० | अरोदम् | अरुदिव | अरुदिम |

### विधि।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रुद्यात् | रुद्याताम् | रुद्युः |
| म० पु० | रुद्याः | रुद्यातम् | रुद्यात |
| उ० पु० | रुद्याम् | रुद्याव | रुद्याम |

| अन० भ० | सा० भ० | क्रियाति० | आशिष । |
|---|---|---|---|
| रोदिता | रोदिष्यति | अरोदिष्यत् | रुद्यात्, रुद्यास्ताम् इत्यादि । |

## परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रुरोद | रुरुदतुः | रुरुदुः |
| म० पु० | रुरोदिथ | रुरुदथुः | रुरुद |
| उ० पु० | रुरोद | रुरुदिव | रुरुदिम |

## सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अरुदत् | अरुदताम् | अरुदन् |
| म० पु० | अरुदः | अरुदतम् | अरुदत |
| उ० पु० | अरुदम् | अरुदाव | अरुदाम |

---

# नम ( नमस्कार करना, झुकना )

## सामान्यभूत ।

| वर्त० | आज्ञा | अन० भू० | विधि | अन भ० । |
|---|---|---|---|---|
| नमति | नमतु | अनमत् | नमेत् | नन्ता |

| सामा० भ० | क्रियाति० | आशिष | परो० भू० । |
|---|---|---|---|
| नंस्यति | अनंस्यत् | नम्यात् | ननाम, नेमतुः, |

इत्यादि पठ के समान ।

सामान्यभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अनंसीत् | अनंसिष्टाम् | अनंसिषुः |
| म० पु० | अनंसीः | अनंसिष्टम् | अनंसिष्ट |
| उ० पु० | अनंसिषम् | अनंसिष्व | अनंसिष्म |

---

## संस्कृत में अनुवाद करो ।

मैं रोज तुमको बुलाता हूँ । तू मुझ को क्या कहता है । तेरा भाई मेरे भाई का शिष्य है । तुझ को गाय किसने दी है । तुझ से* यह पुस्तक कौन पढ़ता है । तुझ में और मुझ में क्या भेद है । तुम को कौन पीटता है । तुम्हारे लिये पानी कौन लाता है । तुम किसको पूछते † हो । तुम्हारे घोड़े कहां हैं । हम पर उसका क्या अधिकार है ।

---

* जिससे पढ़े, डरे, शरमाए या मांगे उससे पञ्चमी करनी चाहिये । † प्रच्छ, (पूछना), पृच्छति, पृच्छतु, अपृच्छत्, पृच्छेत्, प्रष्टा, प्रक्ष्यति, अप्रक्ष्यत्, पृच्छ्यात् ।

परोक्षभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पप्रच्छ | पप्रच्छतुः | पप्रच्छुः |
| म० पु० | पप्रच्छिथ, पप्रष्ठ | पप्रच्छथुः | पप्रच्छ |
| उ० पु० | पप्रच्छ | पप्रच्छिव | पप्रच्छिम |

शहर से बाहर*पुरन्दर का बाग है, उसके पेड़ फलों के बोझ † से नीचे की ‡ ओर झुकते हैं। उस्ताद जब क्लास § में आया, क्लास के लड़कों ने उसको नमस्कार किया। आज इस घर में मनुष्य क्यों रोते हैं। भारत से उत्तर में हिमालय पहाड़ है। दक्षिण में समुद्र है। तुम किस के मकान में रहते हो। किस बेल पर तुमने तोते‖को देखा था। जो वाक्य ¶ तुमने सुना था वह क्या था। आज गांव की सारी औरतें कहां जाती हैं। जिस पेड़ पर फल नहीं होते वहां पखेरू नहीं रहते। प्रयाग से काशी पूर्व में है।

---

## सामान्य भूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अप्राक्षीत्, | अप्राष्टाम्, | अप्राक्षुः |
| म० पु० | अप्राक्षीः | अप्राष्टम् | अप्राष्ट |
| उ० पु० | अप्राक्षम् | अप्राक्ष्व | अप्राक्ष्म |

* बहिः—अव्यय। † भार—रूप बालक के समान। ‡ अधस्तात्—अव्यय। § वर्ग—रूप बालक के समान। ‖ शुक—रूप बालक के समान। ¶ वाक्य शब्द नपुंसकलिङ्ग का है इसलिये यहां यद् शब्द तथा किम् शब्द के रूप भी नपुंसकलिङ्ग के ही लाने चाहियें।

इन सब चीज़ों को यहां कौन लाया है। कौन २ किताबें तुमने पढ़ी हैं। ये औरतें कौन हैं? यह गाय बीमार* है, इसका दूध मत पीओ। उसका होठ लाल † है।

मुसाफिर ‡ ने शहर का मार्ग पूछा। मैंने उसका नाम नहीं पूछा अब उसको कैसे बुलाऊँ। राजा मुसाहिब § को लड़ाई का हाल पूछता है। आस्मान में कबूतर ‖ उड़ते हैं। शीशे ¶ में मुंह देख, तेरे ललाट पर कज्जल की लकीर ** है। मेरी किताब पर स्याही + के दाग किसने किये हैं।

प्यारे दोस्त !

आज तुम्हारा पत्र आया। मैंने सब समाचारों को पढ़ा। तुमने तुम्हारे दोस्त राम के सदाचार की तारीफ × लिखी, उस को पढ़कर §§ मैं प्रसन्न हुवा। तुम भी उसके दृष्टान्त को देखो

---

*रुग्णा—रूप विद्या के समान। † रक्त। ‡ पथिक। § सचिव। ‖ कपोत। ¶ दर्पण। ** रेखा—रूप विद्या के समान। + मसी—रूप नदी के समान। × प्रशंसा—रूप विद्या के समान। §§ पठित्वा।

और आचरण की रक्षा का सदा प्रयत्न करो। मनुष्यों का आचरण सदा श्रेष्ठ होना चाहिये।

आपका मित्र—
हरिप्रसाद शर्मा,

द्वितीय भाग समाप्त।

शुभम्।



॥ श्रीगणेशायनमः ॥

# * सरल संस्कृत शिक्षक *

## तृतीय भाग ।

जिसको

जयपुरनिवासी श्रीसूर्यनारायणशर्मा
आचार्य ने व्याकरण तथा अनुवाद
सीखने में बालकों को सहायता
पहुंचानेके अभिप्रायसे बनाया

और

श्रीमान् पण्डित श्यामसुन्दरजी साहब एम. ए.
शिक्षाविभागाध्यक्ष रियासत जयपुर ने पसंद
फर्माकर मिडिलस्कूलों में जारीकिया

द्वितीयावृत्ति
१०००

मूल्य ६ आने

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# * सरल–संस्कृत–शिक्षक *

## तृतीयभाग ।

संख्यावाचकशब्द

### एकवचनान्त एक शब्द ।

| पुँल्लिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग । |
|---|---|---|
| ए० व० | ए० व० | ए० व० |
| एकः | एकम् | एका |
| एकम् | एकम् | एकाम् |
| एकेन | एकेन | एकया |
| एकस्मै | एकस्मै | एकस्यै |
| एकस्मात् | एकस्मात् | एकस्याः |
| एकस्य | एकस्य | एकस्याः |
| एकस्मिन् | एकस्मिन् | एकस्याम् |

### द्विवचनान्त द्विशब्द ।

| पुँल्लिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|
| द्वि० व० | द्वि० व० | द्वि० व० |
| प्र० द्वौ | द्वे | द्वे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | द्वौ | द्वे | द्वे |
| तृ० | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् |
| च० | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् |
| पं० | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् |
| ष० | द्वयोः | द्वयोः | द्वयोः |
| स० | द्वयोः | द्वयोः | द्वयोः |

२

## बहुवचनान्त त्रि शब्द ।

| | पुंल्लिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग । |
|---|---|---|---|
| | ब० | ब० | ब० |
| प्र० | त्रयः | त्रीणि | तिस्रः |
| द्वि० | त्रीन् | त्रीणि | तिस्रः |
| तृ० | त्रिभिः | त्रिभिः | तिसृभिः |
| च० | त्रिभ्यः | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः |
| पं० | त्रिभ्यः | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः |
| ष० | त्रयाणाम् | त्रयाणाम् | तिसृणाम् |
| स० | त्रिषु | त्रिषु | तिसृषु |

२

| | पु० | न० | स्त्री० |
|---|---|---|---|
| प्र० | चत्वारः | चत्वारि | चतस्रः |
| द्वि० | चतुरः | चत्वारि | चतस्रः |
| तृ० | चतुर्भिः | चतुर्भिः | चतसृभिः |
| च० | चतुर्भ्यः | चतुर्भ्यः | चतसृभ्यः |
| पं० | चतुर्भ्यः | चतुर्भ्यः | चतसृभ्यः |
| ष० | चतुर्णाम् | चतुर्णाम् | चतसृणाम् |
| स० | चतुर्षु | चतुर्षु | चतसृषु |

---

९

## बहुवचनान्त पञ्चन् शब्द ।

तीनों लिङ्गों में समान रूप होते हैं ।

| | ब० |
|---|---|
| प्र० | पञ्च |
| द्वि० | पञ्च |
| तृ० | पञ्चभिः |
| च० | पञ्चभ्यः |
| पं० | पञ्चभ्यः |
| ष० | पञ्चानाम् |
| स० | पञ्चसु |

## नित्यबहुवचनान्त षष् शब्द ।

तीनों लिङ्गों में समान रूप होते हैं ।

| | ब० |
|---|---|
| प्र० | षट् |
| द्वि० | षट् |
| तृ० | षड्भिः |
| च० | षड्भ्यः |
| पं० | षड्भ्यः |
| ष० | षण्णाम् |
| स० | षट्सु |

---

## नित्यबहुवचनान्त

तीनों लिङ्गों में समान—

| | सप्तन् | अष्टन् | नवन् | दशन् । |
|---|---|---|---|---|
| | ब० | ब० | ब० | ब० |
| प्र० | सप्त | अष्टौ / अष्ट | नव | दश |
| द्वि० | सप्त | अष्टौ / अष्ट | नव | दश |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| तृ० | सप्तभिः | अष्टाभिः<br>अष्टभिः | नवभिः | दशभिः |
| च० | सप्तभ्यः | अष्टाभ्यः<br>अष्टभ्यः | नवभ्यः | दशभ्यः |
| पं० | सप्तभ्यः | अष्टाभ्यः<br>अष्टभ्यः | नवभ्यः | दशभ्यः |
| ष० | सप्तानाम् | अष्टानाम | नवानाम् | दशानाम् |
| स० | सप्तसु | अष्टासु<br>अष्टसु | नवसु | दशसु |

एकादशन्, द्वादशन्, त्रयोदशन्, चतुर्दशन्, पञ्चदशन्, षोडशन्, सप्तदशन, अष्टादशन्, और नवदशन् इन शब्दोंके रूप भी दशन् शब्द के समान ही होते हैं ॥

---

## प्रथम शब्द ।

### पुंल्लिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | प्रथमः | प्रथमौ | प्रथमे<br>प्रथमाः |

शेष रूप बालक शब्द के समान होते हैं । नपुंसक लिङ्ग में पुस्तक शब्द के समान और स्त्री लिङ्ग में विद्या शब्द के समान होतेहैं । अल्प (थोड़ा) शब्द के रूप भी प्रथम शब्द के समान ही होते हैं ।

१

## द्वितीयशब्द ।

### पुंलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | द्वितीयः | द्वितीयौ | द्वितीयाः |
| द्वि० | द्वितीयम् | द्वितीयौ | द्वितीयान् |
| तृ० | द्वितीयेन | द्वितीयाभ्याम् | द्वितीयैः |
| च० | द्वितीयस्मै<br>द्वितीयाय | द्वितीयाभ्याम् | द्वितीयेभ्यः |
| पं० | द्वितीयस्मात्<br>द्वितीयात् | द्वितीयाभ्याम् | द्वितीयेभ्यः |
| ष० | द्वितीयस्य | द्वितीययोः | द्वितीयानाम् |
| स० | द्वितीयस्मिन्<br>द्वितीये | द्वितीययोः | द्वितीयेषु |

### नपुंसकलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | द्वितीयम् | द्वितीये | द्वितीयानि |
| द्वि० | द्वितीयम् | द्वितीये | द्वितीयानि |

तृतीयादि विभक्तियों में पुंलिङ्ग के समान रूप होते हैं ।

### स्त्रीलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | द्वितीया | द्वितीये | द्वितीयाः |
| द्वि० | द्वितीयाम् | द्वितीये | द्वितीयाः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृ० | द्वितीयया | द्वितीयाभ्याम् | द्वितीयाभिः |
| च० | द्वितीयस्यै<br>द्वितीयायै | द्वितीयाभ्याम् | द्वितीयाभ्यः |
| पं० | द्वितायस्याः<br>द्वितीयायाः | द्वितीयाभ्याम् | द्वितीयाभ्यः |
| ष० | द्वितीयस्याः<br>द्वितीयायाः | द्वितीययोः | द्वितीयानाम् |
| स० | द्वितीयस्याम्<br>द्वितीयायाम् | द्वितीययोः | द्वितीयासु |

तृतीय ( तीसरा ) शब्द के रूप भी तीनों लिङ्गों में द्वितीय शब्द के समान ही होते ह। चतुर्थ, पञ्चम, षष्ठ, सप्तम, अष्टम, नवम, दशम, एकादश, द्वादश, त्रयोदश, चतुर्दश, पञ्चदश, षोडश, सप्तदश, अष्टादश, और नवदश, इन शब्दोंके रूप पुँल्लिङ्गमें बालक शब्द के समान और नपुँसकलिङ्ग में पुस्तक शब्द के समान होतेहैं स्त्रीलिङ्गमें अन्तिम अकार के स्थान में ईकार होजाता है और इस तरह से बने हुए चतुर्थी, पञ्चमी इत्यादि शब्दोंके रूप नदी शब्द के समान होते हैं[१]

## क्त्वा[२] और ल्यप्-प्रत्यय ।

पूर्वकालिक क्रिया अर्थात् 'कहकर, सुनकर, लेकर, देकर,

(१) इन शब्दों के अर्थ क्रम से चौथा, पांचवा इत्यादि हैं।
(२) क्त्वा में 'त्वा' और ल्यप् में से 'य' मात्र रहता है।

इस प्रकार का अर्थ प्रकट करने के लिए धातु के आगे 'त्वा' प्रत्यय जोडा करते हैं। परन्तु यदि धातु के पहले कोई उपसर्ग होतो 'य' प्रत्यय जुडता है। 'त्वा' अथवा 'य' का धातु से योग होने पर प्रायः इनका रूप बदलजाया करता है इस लिए यहां आवश्यकतानुसार कितनेही धातुओं के 'त्वा' के कितनों ही के 'य' के और कितनों ही के दोनों के रूप लिखते हैं—

पठित्वा— पढकर,
पतित्वा } गिरकर
निपत्य }
भक्षित्वा }
भुक्त्वा } खाकर
उपभुज्य }
उदित्वा } कहकर
उक्त्वा }
घ्रात्वा } सूंघकर
आघ्राय }
दृष्ट्वा—देखकर
गत्वा—जाकर
मिलित्वा—मिलकर
नीत्वा { लेजाकर
{ लेकर

हसित्वा }
उपहस्य } हंसकर
विहस्य }
पीत्वा }
निपीय } पीकर
श्रुत्वा } सुनकर
उपश्रुत्य }
स्पृष्ट्वा—छूकर
दत्त्वा—देकर
आदाय—लेकर

आनीय—लाकर
कृत्वा—करके
अपकृत्य—बुरा करके
उपकृत्य—भलाकरके
नत्वा, प्रणम्य—नमस्कार करके
ताडयित्वा—पीटकर
स्थित्वा—ठहरकर
प्रविश्य—घुसकर

सुप्त्वा—सोकर
हत्वा, निहत्य—मारकर
चोरयित्वा—चुराकर
जित्वा, विजित्य—जीतकर
चिन्तयित्वा, विचिन्त्य—सोचकर
उपविश्य—बैठकर

---

## हिन्दी में अनुवाद करो।

एकः पुरुषः कानने हरिणीं तस्याः शिशुंच ददर्श। द्वौ बालकौ द्वे फले भक्षतः। तिस्रः कन्याः पण्डितायाः समीपे त्रीणि पुस्तकानि पठन्ति। प्रयागे तिसृणां नदीनां सङ्गमो भवति। चतसृषु स्त्रीषु द्वे पण्डिते स्तः। चतुर्णां पुरुषाणां चतस्र एव भार्याः सन्ति तथा च सर्वे मिलित्वा अष्टौ जनाः शालायां तिष्ठन्ति। पाण्डोः पञ्च पुत्रा आसन् दशरथस्य च चत्वारः। एतस्मिन् वर्गे चतुर्दश बालकाः कौमुदीं पठन्ति द्वादश च सारस्वतम्। अस्माकंविद्यालये त्रयोदश बालकाः साहित्यं, चतुर्दश न्यायम् अष्टादश व्याकरणं नवदश च ज्यौतिषं पठन्ति॥

## संस्कृत में अनुवाद करो ।

पांच और दश पन्द्रह होते हैं । ये तीन ऊंट[1] कहां जायंगे ? । इस तबेले में चार ही घोड़ियाँ[2] हैं । तीन रुपये लाओ । उस लड़ाई में एक मनुष्य के सात लड़के थे । क्या तुम ने कहीं इन छहों आदमियों को देखा था । प्रिंसिपैल साहब[3] पांच उस्तादों के पढ़ाने[4] के ढंग[5] की तारीफ करते थे । क्या इस किताब में उन्नीस पाठ हैं । सात में से चार फल पके हैं ।

## हिन्दी में अनुवाद करो ।

पूर्वमेक एव वेद आसीत् । ततः श्रीव्यासः सर्वस्य वेदस्य चतुरो विभागान् कृत्वा चतुरो वेदान् चकार । तेषु ऋग्वेदः प्रथमः, यजुर्वेदो द्वितीयः, सामवेदः तृतीयः, अथर्ववेदश्च चतुर्थोऽस्ति । भारतमपि पञ्चमं वेदं वदन्ति । आश्विनस्य शुक्ले पक्षे षष्ठ्यां तिथौ वङ्गीयो जना आमेरं गच्छन्ति । प्राचीनाः पण्डिताः त्रयोदश्यां व्याकरणं न्यायं च न पठन्ति । अस्मिन् वर्षे मार्चमासस्य सप्तदश्यां तिथौ प्रवेशिकापरीक्षा भविष्यति ॥

---

(१) उष्ट्र रूप बालक के समान । (२) अश्वा – रूप विद्या के समान । (३) विद्यालयाध्यक्ष रूप बालक के समान (४) पाठन—रूप पुस्तक के समान । (५, शैली–रूप नदी के समान ॥

## संस्कृत में अनुवाद करो ।

दशरथ के पहले पुत्र का नाम राम, दूसरे का लक्ष्मण तीसरे का भरत और चौथे का शत्रुघ्न था । दूसरा भरत और तीसरा लक्ष्मण था ऐसाभी[1] कितने ही पण्डित कहते हैं । सातवें क्लास के लड़कों को बुलाओ । सात किताबें तो मेरी हैं पर यह आठवीं किस की है ! रघुवंश के तेहरवें सर्ग में लङ्का के और अयोध्या के बीच[2] के स्थानों[3] का वर्णन है । साहित्यदर्पण के दशवें परिच्छेद में अलङ्कारों[*] के लक्षण[5] है । विचारशील पुरुष "लड़के का विवाह सोलहवें वर्ष में होना चाहिए" ऐसा कहते हैं । इतिहास की किताब के उन्नीसवें पेज[6] में दुश्मनों के हमले[7] की तस्वीर है । महारानी विक्टोरिया अठारहवें वर्ष में राजसिंहासन पर बैठी थी । औरंगजेब ने चौदहवें वर्ष में हाथी से युद्ध किया था ।

## हिन्दी में अनुवाद करो ।

रामायणं पठित्वा सर्वे जनाः वाल्मीकेः कवितायाः प्रशंसां कुर्वन्ति । वृष्टेः शुद्धं मधुरं च जलं पृथिव्यां पतित्वा मलिनं भवति ततो नदीभिः समुद्रं गत्वा क्षारं भवति । पश्य ब्राह्मणो मोदकान्

(१) केचित् । (२) मध्य–रूप पुस्तक के समान । (३) रूप पुस्तक के समान । (*) पुं–बालक के समान । (५) नपुं–पुस्तक के समान (६) पृष्ठ–पुस्तक के समान । (७) आक्रमण–रूप पुस्तक के समान

भक्षित्वा सांप्रतं सुखेन स्वपिति । स गुरूणामपि संमुखे हसित्वा वदति । एषतस्य दोषः । इक्षूणामपि[1] रसं पीत्वा जलमेव याचसि[2] । पुष्पाणांगन्धमाघ्राय भ्रमराः स्वयमेवाऽऽगच्छन्ति । धीवराः सलिलाशयं दृष्ट्वा परस्परमवदन् । राजा अन्तःपुरं गत्वाऽचिन्तयत् । सर्वे मिलित्वा व्याघ्रं हत नृपः पौरुषः सर्वां सेनां नीत्वा अलक्ष्येन्द्रेण युद्धं चकार ।

## संस्कृत में अनुवाद करो ।

लड़कों को थोड़ी हिन्दी भाषा पढ़कर पीछे संस्कृत पढ़ना चाहिये । सज्जनों का बुरा करके कोई कैसे सुख से जीवे । वह लोगों का भला करके सब का प्यारा होगया । ग़रीब लड़के को पीटकर अब क्यों भागता[3] है ? जरा ठहरकर मेरी बात सुन । बावडी[4] में घुसकर अञ्जलियों से पानी पीले । यदि तू महा भारत सुनकर आया होता तो भीष्म की सारी कथा कह देता । हम दोनों इस दरख्त को छूकर भगते हैं तू देख कि पहले कौन आता है । लुटेरे[5] ने मुसाफिर को भरोसा[6] देकर मारडाला । वह एक पहर सोकर आएगा ।

---

(१) सांठा रूप शिशु के समान । (२) याच-मांगना रूप व्रज धातु के समान। (३)धाव-भगना-रूप व्रज के समान-पारोक्षभूत(लिट्) "दधाव, दधावतुः, दधावुः" इत्यादि । (४)वापी-रूप नदी के समान । (५) दस्यु-गुरु के समान । (६) विश्वास-रूप बालक के समान ।

भीमसेन ने पहले दुश्शासन को मारकर पीछे दुर्योधन को मारा था। कुम्भिलक ने कहा कि मैं अंगूठी[1] को चुराकर नहीं लेगया यह मच्छ[2] के पेट[3] में थी। लडाई में रूसको जीतकर जापान संसार में प्रसिद्ध होगया। मैं तीन दिन सोचकर तेरी बात का जवाब दूंगा। माँ के पास बैठकर वह जो कहे सो सुन। बहुतसी जहाजें पानी में घुसकर चलती हैं। जो रास्ते को देखकर नहीं चलता वह अकसर गिरजाता है

## तुमुन्[4] प्रत्यय।

निमित्तक्रिया अर्थात् "जाने को, जाने के लिए" खाने को, खाने के लिए" इस प्रकार का अर्थ प्रकट करने के लिए धातु के आगे 'तुम्' प्रत्यय जोडा करते है। 'तुम्' को धातु से योग होने पर प्रायः धातु तथा प्रत्यय का रूप बदलजाया करता है इस लिए कितनें ही आवश्यक धातुओं के 'तुम्' प्रत्यय के रूप लिखेजाते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पठितुम् | पढ़नेको, पढ़ने के लिए | द्रष्टुम् | देखने को, देखने के लिए |
| | | गन्तुम् | जाने को, जाने के लिए |

(१) अङ्गुरीयक-रूप पुस्तक के समान। (२) मत्स्य-रूप बालक के समान। (३) उदर-रूप पुस्तक के समान। (४) इस में केवल 'तुम्' बाकी रहता है।

पतितुम् { गिरने को / गिरने के लिए

आगन्तुम् { आने को / आने के लिए

भक्षितुम् / भोक्तुम् { खाने को / खाने के लिए

नेतुम् { लेने को / लेने के लिए

हसितुम् { हंसने को / हंसने के लिए

आनेतुम् { लाने को / लाने के लिए

पातुम् { पीने को / पीने के लिए

कर्तुम् { करने को / करने के लिए

घ्रातुम् { सूंघने को / सूंघने के लिए

नमस्कर्तुम् { नमस्कार करने को

ताडयितुम् { पीटने को / पीटने के लिए

स्थातुम् { ठहरने को / ठहरने के लिए

आदातुम् { लेने को / लेने के लिए

उपवेष्टुम्- { बैठने को / बैठने के लिए

स्वप्तुम्- { सोने को / सोने के लिए

- { घुसने को / घुसने के लिए

हन्तुम्- { मारने को / मारने के लिए

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्रोतुम् | सुनने को<br>सुनने के लिए | चोरयितुम् | चोरने को<br>चोरने के लिए |
| स्प्रष्टुम् | छूने को<br>छूने के लिए | जेतुम् | जीतने को<br>जीतने के लिए |
| दातुम् | देनेको<br>देने के लिए | चिन्तयितुम् | सोचने को<br>सोचने के लिए |
| | | लिखितुम् | लिखने को<br>लिखने के लिए |

मम पिता मां गणितं[1] पठितुं वदति । किं सा कोपेन कूपे पतितुं गच्छति ? । स सर्वां कर्कटिकां[2] भोक्तुं कथमपि न समर्थः । रे मूर्ख ? पाठशालायां पठितुमागच्छसि न हसितुम् । जलं पातुमिच्छामि । अद्य रात्रौ वयं नाटकं द्रष्टुं गमिष्यामः । ह्यः पाठशालायामहं विलम्बेनाऽगच्छम्, अतः शिक्षको मां शीघ्रमागन्तुमकथयत । कृष्णमानेतुमक्रूरो मथुराया वृन्दावनं जगाम । यदि स उपद्रवं[3] न कर्तुं प्रतिज्ञां कुर्यात् तर्हि तं त्यज । देवं नमस्कर्तुं भक्ता जना मन्दिरं गच्छन्ति ॥

---

(१) हिसाब । (२) ककड़ी । (३) ऊधम ॥

साथी को दरवाजे पर ठहरने के लिए कहकर चोर घर में गया। क्या तू मुझे बैठने को कहता है! उन्होंने हम को घर में घुसने को कहा। कान सुनने को हैं और हाथ छूने को। उस को कीमत देने को और किताब लेने को कह। जब वे सोने को गये थे तब हम ने उन को देखा था। लोगों को मारने के लिए और चीजें चुराने के लिए चोर ही समर्थ है। महाराज मानसिंहने लङ्का को जीतने के लिए चढ़ाई करना विचारा था। इन बालकों को सोचकर लिखने को कहो॥

---

विंशति[2], एकविंशति, द्वाविंशति, त्रयोविंशति, चतुर्विंशति, पञ्चविंशति, षड्विंशति, सप्तविंशति अष्टाविंशति नवविंशति—ये सब शब्द सदा एक वचन में ही आते हैं और इन के रूप मति शब्द के समान होते हैं॥

## एक वचनान्त त्रिंशत् ( तीस ) शब्द।

| | ए. व. |
|---|---|
| प्र० | त्रिंशत् |
| द्वि० | त्रिंशतम् |

---

(१) सहचर-रूप बालक के समान। (२) इन शब्दों के अर्थ क्रम से बीस, इक्कीस इत्यादि हैं। इन शब्दों के आगे से ति उड़ा देने से बचे हुए विंश, एकविंश इत्यादि शब्दों का अर्थ क्रम से बीसवां इक्कीसवां बाईसवां,, इत्यादि होजाता है। परन्तु स्त्रीलिङ्ग में 'विंशी, इत्यादि नदी शब्द के समान रूपवाले शब्द बनते हैं॥

| | |
|---|---|
| तृ० | त्रिंशता |
| च० | त्रिंशते |
| पञ्च० | त्रिंशतः |
| ष० | त्रिंशतः |
| सप्त० | त्रिंशति |

एकत्रिंशत[१], द्वात्रिंशत, त्रयस्त्रिंशत, चतुस्त्रिंशत, पञ्चत्रिंशत, षट्त्रिंशत,सप्तत्रिंशत, अष्टत्रिंशत, नवत्रिंशत, चत्वारिंशत, एकचत्वारिंशत, द्विचत्वारिंशत, त्रिचत्वारिंशत, चतुश्चत्वारिंशत, पञ्चचत्वारिंशत, षट्चत्वारिंशत, सप्तचत्वारिंशत, अष्टचत्वारिंशत, नवचत्वारिंशत, पञ्चाशत, एकपञ्चाशत, द्विपञ्चाशत, त्रिपञ्चाशत, चतुष्पञ्चाशत, पञ्चपञ्चाशत, षट् पञ्चाशत, सप्तपञ्चाशत, अष्टपञ्चाशत, और नवपञ्चाशत, इन सब शब्दों के रूप त्रिंशत शब्द के समान होते हैं।

---

(१)इन शब्दों के अर्थ क्रम से इकत्तीस, बत्तीस इत्यादि हैं। इन में से 'त' उडादेने से बचे हुए त्रिंश, एक त्रिंश इत्यादि शब्दों का अर्थ क्रम से 'तीसवां, इकतीसवां' इत्यादि होजाता है। परन्तु स्त्रीलिङ्ग में 'त्रिंशी' इत्यादि नदीशब्द के समान रूप वाले शब्द बनतेहैं।

## एकवचनान्त षष्टि ( साठ ) शब्द ।

| | ए० व० |
|---|---|
| प्र० | षष्टिः |
| द्वि० | षष्टिम् |
| तृ० | षष्ट्या |
| च० | षष्ट्यै / षष्टये |
| पञ्च० | षष्ट्याः / षष्टेः |
| ष० | षष्ट्याः / षष्टेः |
| सप्त० | षष्ट्याम् / षष्टौ |

एकषष्टि[1], द्विषष्टि, त्रिषष्टि, चतुष्षष्टि, पञ्चषष्टि, षट्षष्टि, सप्तषष्टि, अष्टषष्टि, नवषष्टि, सप्तति, एकसप्तति, द्विसप्तति, त्रिसप्तति, चतुस्सप्तति, पञ्चसप्तति, षट्सप्तति, सप्तसप्तति, अष्टसप्तति, नवसप्तति,

---

(१) इन शब्दों के अर्थ क्रम से इकसठ, वासठ इत्यादि होते है।

(२) इन शब्दों के आगे 'तम' जोड़देने से साठवां, इकसठवां, इत्यादि अर्थ होजाता है। परन्तु स्त्रीलिङ्ग में 'तमी' जोड़ाजायगा और इस प्रकार से बने हुए 'षष्टितमी' इत्यादि शब्दों के रूप नदी के समान है।

अशीति, एकाशीति, द्व्यशीति, त्र्यशीति, चतुरशीति, पञ्चाशीति, षडशीति, सप्तशीति, अष्टशीति, नवाशीति, नवति, एकनवति, द्विनवति, त्रिनवति, चतुर्नति, पञ्चनवति, षण्णवति, सप्तनवति, अष्टनवति, और नवनवति, इन शब्दों के रूप षष्टिशब्द के समान होते हैं।

शत, सहस्र, लक्ष इत्यादि शब्दों के रूप पुस्तक शब्द के समान होते हैं। 'सवाँ' इत्यादि अर्थ करने के लिये पुँलिङ्ग, नपुंसक लिङ्ग में 'तम' और स्त्रीलिङ्ग में 'तमी' जोडना चाहिए।

कोटि शब्द के रूप मति शब्द के समान होते हैं। 'करोडवां' इत्यादि अर्थ के लिए पुलिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग में 'तम' और स्त्री लिङ्ग में 'तमी' जोडना चाहिए।

---

## हिन्दी में अनुवाद करो

१

विंशतिः पुरुषाः सौधस्य[1] द्वारे तिष्ठन्ति। रात्रौ तेषु दश जाग्रति दश च स्वपन्ति। किं त्वमस्मात् पुस्तकात् पञ्चविंशतिं पाठान् अपाठीः? त्रिंशते छात्रेभ्यः पुस्तकानि दास्यामि। एकपञ्चाशतः फलानां मूल्यमेकं रूप्यमस्ति। अशीतिः खगाः पञ्जरे

---

(१) महल

आसन् त्वं च 'पञ्चसप्ततिः सन्ति' इति वदासि तर्हि पञ्च कुत्र ? किं तान् विडालो जघान ? दश शतानि सहस्रं भवन्ति । शतं सहस्राणि च लक्षम् । भारतवर्षे विंशतिः कोटयो हिन्दवः सन्ति ।

---

## संस्कृत में अनुवाद करो

पच्चीस सवार[१] राजा के घोडे के आगे[२] जाते हैं और पचास पीछे[३] । जयपुर से देहली सौ कोश[४] परहै । क्या तेरी किताब में बासठ पेज हैं । मेरी में तो साठ ही हैं । इस डाली पर बानवे पत्ते थे उन में से बारह गिरगए अब कह कितने[५] बाकी[६] हैं । क्या कल तुमने मुझे पचपन रुपये दिए थे ? । नही मैं ने तो सिर्फ एकावन ही दिए थे । इबाराहीम और बाबर की पाणीपत में जो लडाई हुई थी उस में तीस हजार आदमी थे । महाराज एडवर्ड उनहत्तर

---

(१) अश्वारोह–रूप, बालक के समान । (२) पुरः–अव्यय । (३) पृष्टतः–अव्यय । (४) क्रोश–रूप बालक के समान । (५) कति–यह शब्द सदा बहु वचन में ही आता है रूप–प्र० कति द्वि० कति तृ० कतिभिः, च० कतिभ्यः, प० कतिभ्यः, ष० कतीनाम स० कतिषु यति ( जितने ), तति ( उतने ) इन शब्दों के रूप भी कतिके समान होते है । ( ६ ) अवशिष्ट विशेषण ।

वर्ष जिए थे और नौ वर्ष राज्य किया और इन की माता महारानी विक्टोरिया इकासी वर्ष जी और चौसठ वर्ष राज्य किया। बेटा सौ वर्ष जीवो।

---

## धातु ( क्रिया )

## खन् ( खोदना )

| ( लट् ) वर्तमान | ( लोट् ) आज्ञा | ( लङ् ) अनद्यतनभूत | ( लिङ् ) विधि | ( लुट् ) अनद्यतनभवि. |
|---|---|---|---|---|
| खनति | खनतु | अखनत् | खनेत् | खनिता |

| ( लिङ् ) आशिष | ( लृट् ) सामान्यभविष्यत् | ( लुङ् ) सामान्यभूत | ( लृङ् ) क्रियातिपत्ति |
|---|---|---|---|
| खायात्<br>खन्यात् | खनिष्यति | अखानीत्<br>अखनीत् | अखनिष्यत् |

## परोक्षभूत ( लिट् )

| | ए० व० | द्वि० व० | ब० ब० |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | चखान | चख्नतुः | चख्नुः |

---

( १ ) खन धातु से पहले नि, लगादेने से गाडदेना अर्थ हो जाताहै। जिन लकारों में पहले अ, जुडता हैं उन में 'अ,उडाकर न्य, लगाना चाहिए यथा न्यखनत्।

| | | | |
|---|---|---|---|
| मध्यमपुरुष | चखनिथ | चख्नथुः | चख्न |
| उत्तमपुरुष. | चखान<br>चखन | चख्निव | चख्निम |

पूर्वकालिकाक्रिया खनित्वा, निखन्य — निमित्त क्रिया— खनितुम्

---

## चर् ( चरना या विचरना )

| वर्त. | आज्ञा | अन.भू. | विधि. | आशिष् | अन. भ. |
|---|---|---|---|---|---|
| चरति | चरतु | अचरत् | चरेत् | चर्यात् | चरिता |
| सामा.भ | | परो.भू. | | सामा.भू. | क्रियातिपत्ति |
| चरिष्यति | | चचार, चेरतुः | इत्यादि | अचारीत् | अचरिष्यत् |
| पू.का. क्रि. | | चरित्वा | | नि. क्रि. | चरितुम् |

---

## भज[1] ( भजनकरना या सेवा करना )

| वर्त. | आज्ञा. | अन.भू. | विधि | आशिष | अन.भ |
|---|---|---|---|---|---|
| भजति | भजतु | अभजत् | भजेत् | भज्यात् | भक्ता |
| सा.भ. | परो.भू. | | | सामा.भू. | क्रियाति |
| भक्ष्यति | बभाज, | भजेतुः | इत्यादि | अभाक्षीत् | अभक्ष्यत् |

---

(१) इस के रूपों के पहले वि, लगादेने से बांटना, अर्थ होजाता है यथा "भ्रातरौ धनं विभजतः।

